लक्ष्य या आदर्श की खोज करता रहा। इसके विपरीत योरपीय दर्शन ने व्यावहारिक मूल्यों के अध्ययन अर्थात् लोकधर्म में अधिक अभिरुचि ली। किन्तु दार्शनिक चिन्तन की पूर्णता सापेक्ष और निरपेक्ष मूल्यों एवं घटना-जगत् और मूल्य-जगत् के पारस्परिक सम्बन्धों को बुद्धिगम्य बनाने में है, वह अनुभव-जगत् के किसी अंश से उदासीन नहीं रह सकता। इस प्रकार न तो दर्शन और विज्ञान में कहीं विरोध की गुञ्जायश है, न दर्शन और मोक्षधर्म ( Religion ) में।

प्रसिद्ध जर्मन विद्वान् फ्रेडारक पाल्सन ने अपने ग्रन्थ "दर्शन की भूमिका" में योरपीय दर्शन की प्रवृत्तियों का ऐतिहासिक विवेचन करते हुए लिखा है:—

Philosophy is the sum of all scientific knowledge. History demands that we accept this definition.*

अर्थात् दर्शन की दार्शनिक इतिहास-सम्मत व्याख्या यही है कि वह विभिन्न विज्ञानों का योग अथवा सब प्रकार के वैज्ञानिक ज्ञान का एकीकरण है। किन्तु यह परिभाषा अपूर्ण है। विभिन्न विज्ञान जीवन के मूल्यों पर विचार नहीं करते, और ज्ञानमीमांसा की भांति मूल्यों का स्वरूप-निर्णय दर्शन की अपनी समस्या है। वस्तुतः कुछ आधुनिक लेखकों ने तो दर्शन को "मूल्यों का विज्ञान" (Science of Values) कह कर वर्णित किया है। दूसरे लेखकों के अनुसार मूल्यानुचिन्तन दर्शन का प्रधान काम है। हैनरी स्टीफ़ेन ने लिखा है:—'हम क्या हैं? हमें क्या करना है? हम क्या आशा कर सकते हैं? दर्शन इन प्रश्नों का उत्तर देना चाहता है, पर वह यह उत्तर सृष्टि के स्वरूप की खोज और उसमें हमारे स्थान का निर्णय करके प्राप्त करना चाहता है।'† दर्शन की यह अन्तिम परिभाषा भारतीय विचारकों को ग्राह्य हो सकती है। भारतीय दर्शन के अनुसार भी आत्मा के स्वरूप और उसके मोक्षरूप

* Introduction to Metaphysics (१६३०), पृ० ३३

† Problems of Metaphysics (१६१२), पृ० १

का ज्ञान दर्शन की प्रमुख समस्या है। वस्तुतः पूर्व और पश्चिम की दर्शन-सम्बन्धी धारणाएं परस्पर भिन्न न हो कर एक-दूसरे की पूरक हैं।

पूर्वी और पश्चिमी दर्शनों ने अपने-अपने ढंग से मूल्य-जगत् और घटना-जगत् में सम्बन्ध स्थापित करने की चेष्टा की है। प्राच्य दर्शनों के अनुसार सब प्रकार के मूल्यों का अधिष्ठान आत्मा है, और यह आत्मा जड़ जगत् से भिन्न है। न्याय-वैशेषिक, सांख्य, योग और वेदान्त सबके अनुसार आत्मा का प्रपञ्च से सम्बन्ध-विच्छेद ही मोक्ष है। भक्ति-मार्गी दर्शनों का मत और है, पर इन दर्शनों का चिन्तनात्मक आधार दुर्बल है। मध्वाचार्य उपर्युक्त मत के ही पोषक हैं, उनके अनुसार आत्मा की स्वरूप में अवस्थिति ही मोक्ष है। रामानुज, निम्बार्क, वल्लभ आदि के अनुसार मुक्त जीव लोक-विशेष में भगवान् के साथ रहता है।

पश्चिम के जड़वादी विचारक जहां मूल्य-जगत् को असत् या अवास्तविक, मात्र बाई-प्रोडक्ट, घोषित करते हैं, वहां अध्यात्मवादी विचारक मूल्यों को घटना-जगत् में ओतप्रोत मानते हैं। वे समस्त विश्व को मानव-आदर्शों से परिचालित अर्थात् प्रयोजनोन्मुख व्यापार-समष्टि के रूप में कल्पित करते हैं। घटना-जगत् और मूल्य-जगत् में कोई द्वैत नहीं है। घटनाएँ मात्र कार्य-कारण-परंपरा रूप नहीं हैं, वे एक चरम-लक्ष्य की ओर गतिमान भी हैं। भौतिक नियम-प्रवाह के साथ ही विश्व में नैतिक नियम-प्रवाह ( Moral Order ) भी सजग है।

धर्म और साधना के क्षेत्र में भारतीय दर्शन की सब से महत्त्वपूर्ण देन जीवन्मुक्ति की धारणा है। किसी कल्पित परलोक में ही नहीं, इस लोक में भी मनुष्य की अहन्ता-शून्य असीम में अवस्थिति संभव है। वह तुच्छ राग-द्वेष, मानापमान, हानि-लाभ से परे हो सकता है। इसके विपरीत पाश्चात्य बुद्धि अनवरत प्रयत्न और व्यक्तित्व के पोषण में जीवन की महिमा देखती है। किन्तु आसन्न अतीत में इस घोर व्यक्ति-वाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया के लक्षण प्रकट होने लगे हैं। समाजवाद ने अन्ध प्रतिद्वंद्विता और व्यक्तिवाद का विरोध किया है। अपने ग्रन्थ

"लक्ष्य और साधन" (Ends and means) में आल्डस हक्सले ने बड़े ज़ोरदार शब्दों में भारतीय नैष्कर्म्य (निष्काम कर्म) के आदर्श का समर्थन किया है :—

The ideal man is the non-attached man. Non-attached to his bodily sensations and lusts. Non-attached to his craving for power and possession.... Non-attached to his anger and hatred; non-attached to his exclusive loves. Non-attached to wealth, fame, social position. Non-attached even to service, art, speculation, philanthropy. Yes, non-attached even to these. For, like patriotism ...they are not enough.*

अर्थात् 'आदर्श पुरुष अनासक्त पुरुष है। अनासक्त शारीरिक संवेदनों में, वासनाओं में; शक्ति की इच्छा में, विविध सामग्री में; क्रोध में, घृणा में; व्यक्तिगत प्रीतियों में; धन में, यश में, सामाजिक सम्मान में। अनासक्त कला, चिन्तन और जनसेवा में; हाँ, इन में भीं, क्योंकि यह, देश-प्रेम की भांति, पर्याप्त नहीं हैं।' अन्यत्र वही लेखक लिखता है – 'वर्त्तमान परिस्थिति में जनता की नैतिक चेतना शक्ति और सामाजिक उच्चता के इच्छुक को बुरा नहीं समझती। योरप और अमरीका के बालक सामाजिक उच्चता प्राप्त कर लेने वाले की प्रशंसा करते हैं और उसकी सफलता को पूज्य दृष्टि से देखते हैं, वे अमीरों और पदस्थों से ईर्षा करना भी सीखते हैं, एवं उनका आदर और आज्ञा-पालन भी। अर्थात् महत्त्वाकाङ्क्षा और आलस्य, दो संबद्ध बुराइयां, गुण समझीं जाती हैं। तब तक संसार का कल्याण नहीं हो सकता जब तक लोग शक्ति के आकाङ्क्षी को उतना ही बुरा न समझने लगें जैसा कि अत्याहारी और कञ्जूस को' (पृ० ३२०)। व्यक्तिवाद का इससे अधिक तीव्र विरोध असंभव है।

*Ends and Means (१९४०), पृ० ३-४

हक्सले के उद्‌गारों से यह स्पष्ट है कि जीवन-विषयक सत्य पुराना पड़ जाय, यह आवश्यक नहीं है। प्राचीन भारत के नैतिक सिद्धान्त आज की दुनिया के लिए आवश्यक और उपादेय हो सकते हैं। पूर्व के विचारों से पश्चिम और पश्चिम के विचारों से पूर्व लाभान्वित हो सकता है। सत्य का अन्वेषण और उपयोगिता देश-विशेष या काल-विशेष में सीमित नहीं हैं। वस्तुतः कोई सत्य कितना एकांगी है और कितना पूर्ण है, इसकी ठीक से परीक्षा तब होती है जब वह अपने अन्वेषक देश-काल के घेरे से बाहर पहुँचता है। इसके लिए यह आवश्यक है कि विभिन्न देशों के विचारक निष्पक्ष सहानुभूति से एक-दूसरे की सभ्यता और विचार-परंपरा को समझने की चेष्टा करें जिससे पारस्परिक सहानुभूति एवं सामान्य मनुष्यता के विकास में सहायता मिले। इसके लिए तुलनात्मक दर्शन का अध्ययन तो और भी जरूरी है, क्योंकि प्रत्येक देश और जाति के श्रेष्ठतम विचार उसके दार्शनिक साहित्य में निहित रहते हैं। यदि मेरी इस छोटी पुस्तक ने पूर्व और पश्चिम की सामान्य मनुष्यता को जगाने में कुछ भी मदद की तो मैं अपने प्रयत्न को विफल नहीं समझूंगा।

---

# परिशिष्ट [क]

# चीनी और इस्लामी दर्शन

## १—चीनी दर्शन

**प्रारंभिक**—चीन एक महादेश है जिसकी जन-संख्या सम्मिलित हिन्दुस्तान और पाकिस्तान से अधिक है। वह एक प्राचीन देश भी है। साम्यवादी सरकार की स्थापना के बाद वह यकायक एक बड़ी शक्ति बन गया है और तिब्बत के आक्रमण ने उसके प्रभाव को भारत की सीमा तक पहुँचा दिया है। यों भी भारत और चीन में गहरा ऐतिहासिक सम्पर्क रह चुका है। इन सब दृष्टियों से यह आवश्यक है कि हम चीनी दर्शन और संस्कृति को समझने का प्रयत्न करें।

### चीनी इतिहास के सांस्कृतिक युग

चीनी दर्शन और संस्कृति के विविध रूपों को समझने के लिये उसके इतिहास की किंचित् जानकारी अपेक्षित है। चीन के लम्बे इतिहास को हम चार महत्त्वपूर्ण युगों में विभाजित कर सकते हैं।

### १—अति प्राचीन काल ( १०२८ ई० पू० तक )

चीनी इतिहास का आरम्भ ईसा से प्रायः तीन हज़ार वर्ष पूर्व हुआ। भारतवासियों की भाँति चीनियों का भी विश्वास है कि उनके पूर्वज बड़े पवित्र थे तथा वे देवी-देवताओं से सम्बद्ध थे। बहुत प्राचीन काल में, कहा जाता है, पाँच सम्राट् हुए। उनके बाद "याउ" नामक शासक ( २३५७-२२५६ ई० पू० ) हुआ। यह पहला शासक है जिसे विशुद्ध मनुष्य समझा जाता है। १६६४ से १५२४ ई० पू० तक शिआ

( Hsia ) वंश का राज्य रहा ; १५२३ ई० पू० से १०२८ ई० पू० तक शैङ् वंश का । शिआ वंश के राज्य का प्रारंभिक काल संभवतः प्रस्तर-युग का अन्तिम चरण था। शैङ् के राजत्व काल में खेती, पशु-पालन आदि मुख्य् व्यवसाय थे। रेशमी कपड़ा बुना जाता था और लिखने की कला भी प्रचलित हो गई थी।*

### २—१०२७ ई० पू० से २२१ ई० पू० तक—चोऊ वंश

चीनी इतिहास में चोऊ वंश का राज्य-काल सबसे लम्बा है। उसकी पहली सुनिश्चित तिथि ७७६ ई० पू० है जब एक स्मरणीय सूर्य-ग्रहण हुआ। उस समय का चीन इतना विशाल न था ; तब उसमें उत्तरी मैदान और पीली नदी की घाटी ही सम्मिलित थे। चोऊ वंश ने सामन्तशाही की प्रतिष्ठा की। चीनी दर्शन के जन्म या उत्थान का भी यही समय है। ४८० ई० पू० से २२२ ई० पू० तक का समय 'विग्रही राज्य-युग' (Era of Contending States) कहलाता है।

कन्फ्यूशियस ( ५५१-४७९ ई० पू० ), मेन्शियस् ( ३७२-२८९ ई० पू० ), मो तिः या मो त्ज़ू, लाउ त्सी या लाउ त्ज़ू ( ५७० ई० पू०—? ) आदि दार्शनिक इसी कालावधि में हुए। वस्तुतः यह चीनी दर्शन का स्वर्ण-युग है। इस युग का प्रधान दर्शन कन्फ्यूशियस का दर्शन है।

### ३—चोऊ के पतन से टैङ् के पतन तक ( २२१ ई० पू०—९०६ ई० तक )

इस कालावधि की मुख्य घटनाएँ हैं—सामान्तशाही का अन्त, लिखित भाषा का स्वरूप स्थिर होना, पन्द्रह-सौ मील के लगभग लम्बी दीवार का निर्माण, परीक्षा के आधार पर शासकों की नियुक्ति की प्रथा का जन्म ( १६५-१२५ ई० पू० ) और, टैङ् काल ( ६१८-९०६ ई० ) में, प्रसार एवं पूर्णता, आदि। इस कालावधि में चीन में बौद्ध धर्म

* दे० चाइना (यूनाइटेड नेशन्स सीरीज़, यूनिवर्सिटी ऑफ़् केली-फोर्निया प्रेस, १९४६), पृ० ४१-४२

का प्रवेश ( प्रथम शती ई० ) हुआ और क्रमशः उसका प्रभाव बढ़ता गया। लाउत्सी के दर्शन का प्रभाव भी बढ़ा। कन्फ्यूशियस का प्रभाव बहुत कम हो गया। यह काल चीनी इतिहास का मध्ययुग है, धर्म और परलोक-केन्द्रित संस्कृति का युग।

**४—टैङ् के पतन से चिङ् के पतन तक ( ९०६-१९१२ ई० )**

सांस्कृतिक दृष्टि से यह कालावधि सृजनहीनता का समय है, और प्राचीन विचारधाराओं के पुनरुत्थान का। कन्फ्यूशियस का प्रभाव बढ़ा, यद्यपि अब उसका दर्शन बौद्धधर्म आदि के प्रभाव से रूपान्तरित हो गया। बौद्धों तथा लाउत्सी का प्रभाव कम हो गया। चीनी संस्कृति फिर ऐहलौकिक बन गई जैसी कि वह चोऊ वंश के राजत्वकाल में थी। प्राचीन संस्कृति का यह पुनरुत्थान या पुनर्जागृति सूङ् वंश ( ९६०-१२७९ ई० ) के शासन-काल में शुरू हुई। कन्फ्यूशियस के नये दर्शन में उपेक्षित तत्त्वमीमांसा का भी समावेश हुआ; यह मुख्यतः बौद्ध धर्म का प्रभाव था। बाद में योरप के सम्पर्क से भी चीनी संस्कृति क्रमशः ऐहलौकिक बनती गई है। इस समय चीन के दार्शनिक तथा विचारक खुले जी से योरपीय विज्ञान तथा ऐहलौकिकता का स्वागत कर रहे हैं। ईसाई धर्म का भी प्रभाव पड़ा है, यद्यपि उसके अनुयायियों की संख्या कम ही है।

इन चार युगों में, दर्शन की दृष्टि से, अन्तिम तीन युग ही महत्त्वपूर्ण हैं। अंग्रेजी भाषा में चीनी दर्शन का कोई पूर्ण इतिहास उपलब्ध नहीं है यद्यपि दो-तीन अपूर्ण विवरण पाये जाते हैं। लेखक को यह देखकर आश्चर्य हुआ कि श्री राहुल सांकृत्यायन के "दर्शन दिग्दर्शन" में चीनी दर्शन का एकदम उल्लेख नहीं है। चीनी दर्शन का अधोलिखित विवरण, जिसका आधार फुङ् यु-लान कृत "अ हिस्टरी ऑफ़् चाइनीज़ फिलासफ़ी" ( १०० ई० पू० तक ), 'चाइनीज फिलासफ़ी इन् क्लासिकल टाइम्स" ( एवरी मैन), लिन्

युटेङ् कृत "चाइनीज़ विज़डम", मैक्गवर्नकृत "ऐन इण्ट्रोडक्शन टु महायान बुद्धिज़्म", "चाइना" आदि ग्रन्थ हैं, संक्षिप्त होने के साथ अधूरा भी है।

## चीनी दर्शन की विशेषतायें

भारतीय तथा योरपीय दर्शन के विद्यार्थियों को चीनी दर्शन कुछ निराला जान पड़ता है। एक प्रकार से कहें तो चीनी दर्शन को दर्शन नाम देना ही समुचित नहीं प्रतीत होता। स्वयं चीनी विद्वान् यह स्वीकार करते हैं कि उनका दर्शन व्यवस्थित चिन्तन-पद्धतियों का रूप नहीं ले सका। दर्शन का प्राण तर्कशास्त्र एवं ज्ञान-मीमांसा है। ज्ञान का स्वरूप क्या है और वह कैसे प्राप्त किया जा सकता है, ज्ञान के साधन क्या हैं और उसका प्रामाण्य कहाँ है, ये प्रश्न दर्शन के अन्तरंग प्रश्न हैं, इन पर विचार किये बिना दर्शन की प्रगति संभव नहीं है। प्रमाण-परीक्षा अथवा ज्ञानमीमांसा के अभाव में दर्शन वह यौक्तिक प्रौढ़ता नहीं प्राप्त कर सकता जो उसे धार्मिक विश्वासों से जुदा करती है।

भारतीय तथा योरपीय दर्शन की तुलना में चीनी दर्शन अधिक व्यावहारिक है। योरपीय दर्शन का मुख्य ध्येय है विश्व की व्याख्या, ऐसे तत्व या तत्वों की खोज जिनके आधार पर विश्व की विविधता को समझा जा सके। भारतीय दर्शन का ध्येय भी विश्वतत्त्व अथवा चरम तत्त्व के स्वरूप का अनुसन्धान था यद्यपि उसका अन्तिम लक्ष्य पूर्णत्त्व की प्राप्ति था। इसके विपरीत चीनी दर्शन का ध्येय ऐहलौकिक श्रेय का सम्पादन है। चीनी दर्शन की मुख्य समस्या यह है—कैसे हम अपने जीवन को, इस लोक के जीवन को, सफल और ऊँचा बनायें? चीनी दर्शन केवल उस ज्ञान को खोजता है, जो इस प्रकार के जीवन को प्राप्त करने में सहायक हो सके। चीनी दर्शन की इसी विशेषता को मन में रखते हुये फुङ्-यु-लान् ने लिखा

है कि भारतीय तथा पश्चिमी दर्शन की तुलना में चीनी दर्शन का स्थान साधारण-सा है।*

चीनी विचारक ज्ञान को अपने में ध्येय नहीं समझते थे; ज्ञान जीने के लिये है, जीने की कला ही ज्ञान है। चीनी मान्यता के अनुसार महापुरुष दो प्रकार के हैं, एक "भीतरी सन्त," वह पुरुष जिसने धार्मिकता ( आध्यात्मिकता ) को अपने भीतर प्रतिष्ठित कर लिया है और दूसरे "बाहरी सम्राट्" अर्थात् वह व्यक्ति जो सामाजिक रंग-मंच पर बड़े काम अनुष्ठित करता है। इन दोनों के ही ऊपर उस महापुरुष का स्थान है जो आन्तरिक धर्म-वृत्ति के साथ लोक पर शासन करने की क्षमता भी रखता है। यह आदर्श प्लेटो के "दार्शनिक शासक" के आदर्श से समता रखता है। चीन में प्रायः विचारक दार्शनिक लोक-शासक बनने का प्रयत्न करते थे, जिससे वे जनता को अपने मार्ग पर चला सकें। जो दार्शनिक राज्य-शक्ति नहीं प्राप्त कर सकते थे वे ही अपने विचारों को लिखित रूप में व्यक्त करने की चेष्टा करते थे। चीन में कोरे बौद्धिक ज्ञान को, जिसका व्यावहारिक जीवन से सम्बन्ध नहीं है, विशेष महत्व नहीं दिया गया। एक व्यक्ति बिना बौद्धिक ज्ञान के भी सदाशय सन्त बन सकता है।

चीनी चिन्तन की ये विशेषतायें जो पुराने पैमानों से कमियाँ कही जा सकती हैं, आधुनिक पैमानों से अधिक महत्वशालिनी हो गई हैं। बात यह है कि आधुनिक विचारकों को इस बात में कम विश्वास रह गया है कि दर्शन शास्त्र विभिन्न विज्ञानों से अलग किसी चरमतत्व की खोज कर सकता है। तर्कमूलक भाववादी (Logical Positivists) आज इस बात पर ज़ोर दे रहे हैं कि वास्तविकता अथवा तत्व पदार्थ को समझने का एक-मात्र साधन वैज्ञानिक अन्वेषण-प्रणाली है, दर्शन को इस क्षेत्र में दखल नहीं देना चाहिये। दर्शन का एक-मात्र काम हमारे विचारों का स्पष्टीकरण है। हम शब्दों तथा धारणाओं का

* अ हिस्टरी ऑफ चाइनीज़ फिलासफी, भूमिका, पृ० १

वैज्ञानिक ढंग से सही प्रयोग करें और न समझे हुये शब्दों एवं आदर्शों के जाल में न फँस जायँ, इसके लिये ही दार्शनिक चिन्तन की अपेक्षा है। ईश्वर, आत्मा आदि के सम्बन्ध में कभी वैज्ञानिक चिन्तन हो ही नहीं सकता, अतः उनके सम्बन्ध में प्रश्न उठाना एक निरर्थक व्यापार है। भाववादियों का विचार है कि दर्शन-ग्रन्थों में पाये जाने वाले अधिकांश वाक्य निरर्थक होते हैं और अधिकांश दार्शनिक वाद-विवाद भी अर्थहीन रहते हैं। अपनी प्रसिद्ध पुस्तक "द विज़डम आफ़ चाइना" में चीनी लेखक लिन युटङ् ने चीनी चिन्तन की व्यावहारिकता की प्रशस्ति और योरपीय दर्शन की अतितार्किकता का उपहास किया है।

अब हम चीनी दर्शन के तीन युगों का क्रमशः वर्णन करेंगे: चीनी इतिहास का पहला युग दार्शनिक चिन्तन की दृष्टि से महत्वपूर्ण नहीं है।

## चीनी दर्शन का प्रथम युग

यह युग चीनी दर्शन का प्रधान सृजनशील युग है। चीनी दर्शन या विचारधारा की प्रायः सभी प्रवृत्तियों का जन्म इस युग में हुआ। कन्फ्यूशियस इस कालावधि का सब से प्रभावशाली विचारक है, किन्तु लाउत्सी का रहस्यवादी दर्शन भी इसी में उत्पन्न हुआ। इस युग की प्रधान प्रवृत्तियाँ मानववाद, बुद्धिवाद एवं ऐहलौकिकता हैं। परलोक में रुचि नहीं है, न तत्त्वदर्शन में; चिन्तन का केन्द्र मानव-जगत है। चीनी संस्कृति विद्वानों का विशेष आदर करती है। प्राचीन काल में वहाँ परीक्षाओं द्वारा शासकों का चुनाव होता आया है। इसका सुफल यह हुआ कि वहाँ राजशक्ति कभी जाति-विशेष या वर्ग-विशेष की बपौती नहीं बनी। 'सारी मानवता का भार विद्वान् या पंडित के ऊपर है,' कन्फ्यूशियस ने कहा। विद्वान् के सामाजिक दायित्व की यह धारणा खास तौर से चीनी चीज़ है। हमारे देश में समझा जाता था कि विद्यावान् का मुख्य

कार्य अपनी मुक्ति का सम्पादन है। कन्फ्यूशियस तथा उसके शिष्य मेन्शियस ने दुष्ट शासकों के विरुद्ध विद्रोह की शिक्षा भी दी।*

अब हम इस युग के विभिन्न दार्शनिकों के विचारों का दिग्दर्शन कराने का यत्न करेंगे।

## कन्फ्यूशियस (५५१-४७९ ई० पू०)

जैसा कि हमने संकेत किया इस युग के, और संपूर्ण चीनी इतिहास के, दार्शनिकों में कन्फ्यूशियस का नाम अन्यतम है। यह उल्लेखनीय बात है कि इस महान् शिक्षक के जन्म से प्रायः दस-बारह वर्ष पूर्व भारतवर्ष में भगवान् बुद्ध का जन्म हुआ था। उस समय यह कौन कह सकता था कि चीन की सांस्कृतिक भूमि में इन दोनों महापुरुषों की शिक्षाओं का सम्मिलन एवं समन्वय होगा!

स्वयं कन्फ्यूशियस का कहना था कि मैं कोई नई चीज़ नहीं दे रहा हूँ अपितु प्राचीन मनीषियों की शिक्षाओं को ही दुहरा रहा हूँ। इसी प्रकार बुद्ध जी भी अपने को प्राचीन आर्य सत्यों की घोषणा करनेवाला समझते थे। उल्लेखनीय यह है कि कन्फ्यूशियस एक बहुत बड़ा ऐतिहासिक अन्वेषक एवं प्राचीन ग्रन्थों का सम्पादक था। उसका व्यक्तित्व यूनानी शिक्षक सुकरात से मिलता-जुलता था। कन्फ्यूशियस ने अपनी शिक्षाएँ सूत्रों अथवा सूक्तियों के रूप में दी हैं जिनमें से कुछ हम नीचे देंगे। कन्फ्यूशियस की शिक्षाएँ मुख्यतः नैतिक एवं राजनैतिक हैं, धार्मिक और दार्शनिक नहीं। यों उसका विश्वास था कि विश्व का चरम तत्त्व द्यु (Heaven) या ऊर्ध्वशक्ति है। इस शक्ति की अनुरूपता में व्याप्त होना ही वास्तविकता (Reality) अथवा वास्तविक होना है। यह सिद्धान्त प्लेटो के इस मन्तव्य के समान है कि जातिप्रत्ययों के अंशभोग द्वारा वस्तुएँ यथार्थ बनती हैं। कन्फ्यूशियस के नैतिक आदर्श ऊँचे हैं। वह और उसका शिष्य मेन्शियस मानते हैं कि मनुष्य स्वभावतः बुरा नहीं, भला है क्योंकि उसमें ऊर्ध्वशक्ति का अंश है।

* दे० "चाइना," अध्याय १३

नीचे हम कन्फ्यूशियस की कुछ सूक्तियाँ देते हैं। इन सब के पहले पाठक अपनी ओर से जोड़ लें—"कन्फ्यूशियस ने, अथवा महामुनि कन्फ्यूशियस ने, कहा।"

'श्रेष्ठ व्यक्ति में तीन चीजें होती हैं जिन्हें मैं नहीं पा सका हूँ। सच्चे आदमी को चिन्तायें नहीं होती, विवेकी व्यक्ति परेशान नहीं होता, वीर पुरुष को भय नहीं होता।' इस पर शिष्य ने कहा:—'मुनिवर! आप ठीक अपना वर्णन कर रहे हैं।'

'क्या तुम समझते हो कि मैं बहुत कुछ जानता हूँ? मैं नहीं जानता। एक अपढ़ व्यक्ति ने मुझसे एक प्रश्न किया, मैं उत्तर न दे सका। मैंने प्रश्न के पक्ष और विपक्ष की पुष्टि करने वाले तर्कों को रख दिया; इसके आगे मेरी बुद्धि की गति न थी।'

'चुपचाप सत्य का अनुचिन्तन करना, लगातार सीखते और सिखाते रहना—यह मेरा स्वभाव हो गया है।'

'मुझे निम्न बातों की चिन्ता रहती है—कहीं मैं अपने चरित्र को ऊँचा बनाते रहने में शिथिलता न करूँ; कहीं मैं अध्ययन की ओर से प्रमाद न करूँ; कहीं, सही रास्ते को देखते हुये, मैं उस पर चलने से न रुक जाऊँ।

'मैं एक अच्छे आदमी को पहचान लेता हूँ और उसे उदाहरण बना कर चलने की कोशिश करता हूँ, मैं एक बुरे आदमी की ओर देखता हूँ और उसके समान न होने की कोशिश करता हूँ।'

'मैं उसे कभी नहीं सिखाता जो सीखने को उत्सुक नहीं है। मैं उसे कभी नहीं समझाता जिसमें यह आकांक्षा नहीं कि तथ्यों को अपने लिये स्पष्ट कर ले।

'मेरे एक-चौथाई समझा देने पर जो व्यक्ति स्वयं जाकर तीन-चौथाई के बारे में नहीं सोचता उसे सिखाने की मुझे फिर इच्छा नहीं रहती।'

**कन्फ्यूशियस चार चीजें सिखाते थे:—**

साहित्य, व्यक्तिगत चारित्र्य, अपने प्रति सच्चा होना और सामाजिक सम्बन्धों में ईमानदार होना।

'चार चीजों से बचना चाहिये:—

निराधार सम्मतियां बना लेना; कट्टरता; संकीर्णदृष्टिता; और अहंकार। 'स्वर्ग और पृथ्वी की आत्माओं का आदर करो, लेकिन उनसे दूर रहो।'

'मैं कितना भाग्यशाली हूँ; ज्यों ही मैं कोई भूल करता हूँ कि लोग उसे जान जाते हैं!'

'एक भूल करके जो मनुष्य उसे सुधारता नहीं, वह दूसरी भूल करता है।'

किसी ने पूछा, "कहा जाता है कि बुराई के बदले भलाई करो, इस सम्बन्ध में आपका क्या विचार है?" कन्फ्यूशियस ने उत्तर में कहा—'तब फिर आप भलाई का बदला किस प्रकार करेंगे? अच्छाई का बदला अच्छाई से दो, बुराई का बदला न्याय (दण्ड) से दो। अच्छाई के बदले अच्छाई करने से लोगों को भलाई करने का प्रोत्साहन मिलता है, बुराई के लिये दण्ड देने से लोग बुराई करने से विरत होते हैं।'

'मैंने ऐसा व्यक्ति अभी तक नहीं देखा जो अपने दोषों को जानता है और उनके लिये खुद अपने को दोषी ठहराता है।'

'हम अभी जीवन के बारे में ही नहीं जानते, मृत्यु के बारे में कैसे जान सकते हैं?'

'हम अभी मनुष्य की सेवा करना ही नहीं जानते फिर देवताओं की सेवा करना कैसे सीख सकते हैं?'

'दूसरों के साथ वैसा व्यवहार न करो जैसा कि तुम उनसे अपने प्रति नहीं कराना चाहते।'

'जो व्यक्ति सच्चा (ईमानदार) नहीं है वह बहुत दिनों तक ग़रीबी का सहन नहीं कर सकता, वह बहुत दिनों तक सम्पत्ति का भी सहन (सदुपयोग) नहीं कर सकता।'

'बड़े पुरुष की सेवा करना सरल है, उसे प्रसन्न करना कठिन।'

'क्षुद्र पुरुष घमंडी होता है, गौरववान् नहीं।'

'स्वर्ग ( अलौकिक चरम तत्व ) का स्वभाव है वास्तविक होना, मनुष्य का स्वभाव है वास्तविक बनते जाना। वास्तविक ( तात्विक ) बनते जाने का अर्थ है श्रेय को पसन्द करना और उसे पकड़े रहना।'

'अच्छे कुल का व्यक्ति मध्य मार्ग का अवलम्बन करता है; हीन कुल का व्यक्ति इसका उलटा होता है।' ( मतलब यह है कि अति से बचना चाहिये। )

'यदि मनुष्य सदाशय नहीं है तो उसकी शिष्टता किस काम की? श्रेष्ठ व्यक्ति अपनी भावनाओं के अनुसार काम करता है, कपटी व्यक्ति दूसरों की भावनाओं के अनुसार।'

* * * *

कन्फ्यूशियस का सबसे प्रसिद्ध अनुयायी मैन्शियस हुआ। उसका समय ३७२-२८६ ई० पू० समझना चाहिए। उसके समय में **"सौ संप्रदाय"** प्रचलित थे जिनके विरोध में उसने कन्फ्यूशियस के मन्तव्यों की पुनः प्रतिष्ठा की। इनमें से कुछ के मन्तव्यों का यहाँ दिग्दर्शन कराया जाता है।*

(१) येङ् चू की प्रधान शिक्षा यह थी कि प्रत्येक मनुष्य को अपने लिये जीवित रहना चाहिए। वस्तुओं का महत्त्व नहीं, जीवन का महत्त्व है। व्यक्ति को बाहरी वस्तुओं में नहीं फँसना चाहिए। गम्भीरता-पूर्वक विचार करने पर वस्तुएँ असार लगती हैं, जीवन ही महत्त्वपूर्ण है। श्रेष्ठ लोग संसार से विरक्त रहते हैं। इस जीवन-दर्शन का अधिक विकसित रूप लाउत्सी में मिलता है।

(२) चेन् चुङ् त्सू—यह दूसरा व्यक्तिवादी विचारक था। मन का निग्रह, आत्मकेन्द्रितता और अहंकार, दूसरों से भिन्न (निराला) होने में महत्त्व मानना—ये उसकी विशेषताएँ थीं।

( ३ ) काउ त्सू और दूसरे—भोजन और काम में अभिरुचि मनुष्य का स्वभाव है। जो जन्म से है वही मानव-प्रकृति है। बल-

*चीनी दर्शन का इतिहास, अध्याय ७

पूर्वक प्रवृत्तियों को दबा कर शान्ति लाभ करना चाहिए। धर्म बाहरी है, मानव-प्रकृति का अंग नहीं।

( ४ ) यिन् बेन् और सुङ् केङ्—प्रचलित फैशनों और सम्मतियों की पर्वाह न करना; अपनी चीज़ों का प्रदर्शन न करना; द्वेष न करना; सर्वत्र शान्ति चाहना; अनावश्यक संग्रह न करना। ये लोग शान्तिवादी थे, शस्त्रीकरण के विरुद्ध। सहनशीलता के पक्षपाती। अनादर सह लो, ताकि झगड़ा न हो।

( ५ ) पेङ् मेङ्, शेन् टाउ आदि—निष्पक्ष होना, आराम से जीना, निःस्वार्थ होना। ज्ञान व्यर्थ है, अहन्ता त्याज्य है। महत्त्वाकांक्षा फ़िज़ूल है। कर्मठ लोग इन सिद्धान्तों की हँसी उड़ाते थे।

शेन् टाउ उनकी हँसी उड़ाता था जो प्राचीन शिक्षकों तथा धर्मशील व्यक्तियों को महत्त्व देते थे। न जानना ही ज्ञान है।

( ६ ) सू येन, यिन्, येङ् इत्यादि– ये विचारक भौतिकशास्त्र के प्रेमी थे और विश्व को पाँच तत्त्वों या शक्तियों का खेल समझते थे। इन शक्तियों का क्रमश उत्थान-पतन होता है। प्रत्येक शक्ति के उदय और तिरोधान या पतन की अवधि निश्चित है। जल, अग्नि, काठ, धातु, पृथ्वी ये तत्त्व हैं।

जल आर्द्रता और निम्न गति का, अग्नि जलाने और ऊर्ध्वगति का हेतु है। काठ का स्वभाव टेढ़ा और सीधा होना है, धातु का मुड़ना तथा विभिन्न आकार लेना, पृथ्वी का बोने-पकने में मदद करना।

## लाउत्सी ( ५७० ई० पू० –? )

प्रसिद्ध विद्वान और लेखक लिन् यु टेङ् के मत में चीन का सबसे महत्त्वपूर्ण शिक्षक या विचारक लाउत्सी है। * वह "टाउ" मत का प्रवर्त्तक है। इस मत की प्रसिद्ध पुस्तक "टाउ टे चिङ्" है। लाउत्सी के विचार प्रायः विरोधाभासों ( विरोध-मूलक सूक्तियों ) के रूप में व्यक्त किये गये है।

* दे० चाइनीज़ विज़डम, पृ० २३।

"टाउ" मत❀ कन्फ्यूशियस का घोर विरोधी है। कन्फ्यूशियस का नैतिक आदर्शवाद और उसका आधारभूत दर्शन—इनकी "टाउ" के अनुयायियों ने कड़ी आलोचना की है। विश्व अथवा विश्वतत्त्व को नैतिक नहीं कहा जा सकता, वह न मंगल-रूप है न अमंगल-रूप। वह प्राणि-जगत के प्रति पूर्णतया उदासीन है। द्यु और पृथ्वी (चीन के सर्वोच्च देवता) मनुष्यों के प्रति उन्हें घास-पात और पशुओं जैसा मानकर व्यवहार करते हैं, अर्थात् पूर्ण उपेक्षा का। विश्व नैतिक नहीं है, मनुष्य के लिये भी वैसा होना आवश्यक नहीं। मनुष्य को (श्रेष्ठ शासक को) नीति (पाप-पुण्य) से परे होना चाहिए।

"टाउ" का अर्थ है, मार्ग। विश्व का स्वाभाविक मार्ग अनैतिक है, वही मनुष्य का मार्ग भी है। अच्छाई-बुराई के प्रभेद आपेक्षिक हैं। टाउ की प्रमुख शिक्षा है, अकर्मण्यता की शिक्षा। टाउ कुछ नहीं करता, अतः वह सर्वसशक्त है। किसी पर अपने विचार न लादो, विनयी बनो, भोले बनो। हस्तक्षेप न करो। लाउत्सी ने अनावश्यक व्यस्तता एवं महत्त्वाकांक्षा के विरुद्ध उपदेश दिया है। अनासक्ति और वैराग्य, जीवन की कशमकश के प्रति उपेक्षाभाव, यही लाउत्सी की शिक्षा का सार है।

टाउ मत का तत्त्वदर्शन भी है। "टाउ" स्वयंभू है (उसने एक को, अपने को, उत्पन्न किया।) एक से दो सृष्ट हुए, यिन् और येङ्। दो से तीन—द्यु या आकाश, पृथ्वी और मनुष्य। तीन से अशेष वस्तुएँ उत्पन्न हुईं।

रहस्यवादी "टाउ" मत की प्रमुख शिक्षा कर्मों से विरत होने, सब कुछ से (मृत्यु से भी) सन्तुष्ट होने, सुख-दुख में अनासक्त होने की शिक्षा है। सभ्यता अनिष्टकर है, स्वाभाविक गति में बाधा-रूप है।

नीचे हम लाउत्सी की कुछ सूक्तियाँ देते हैं। *

---

❀ दे० चाइना, अध्याय १७

* दे० लिन् युटैङ् कृत "चाइनीज़ विज़डम"

'दुनिया में कहीं सर्वप्रथम न बनो।'

'बड़ी-से-बड़ी चतुराई मूर्खता है, उच्च कोटि की वाग्मिता मानो तुतलाहट है।'

'जो जितनी ही अधिक ज्ञान की खोज करता है वह उतना ही कम जानता है।'

'जो जानता है, वह कहता नहीं; जो कहता है वह जानता नहीं।'

'जिस "टाउ" के बारे में कुछ कहा जा सकता है वह निरपेक्ष "टाउ" (तत्त्व) नहीं है।'

'श्रेष्ठ पुरुष बिना क्रिया किये अपना काम पूरा करता है, बिना शब्दों के अपने सिद्धान्त का उपदेश करता है। वह किसी बात का श्रेय नहीं चाहता, इसलिये उससे श्रेय छीना नहीं जा सकता।'

'ज्ञानी पुरुष को ऊँचे (शासक के) पद पर न बिठाओ, ताकि लोग षड्यन्त्र और संघर्ष न करें।'

'दुर्लभ वस्तुओं की क़दर मत करो, ताकि लोग चोरी न करें। आँखों के सामने स्पृहणीय वस्तुओं को न आने दो ताकि लोगों के हृदय में हलचल न हो।'

'विश्व चिरन्तन है, कारण यह है कि वह अपने लिये नहीं जीता। इसीलिये वह अनन्त समय तक बना रहेगा। इसीलिये श्रेष्ठ पुरुष अपने को अन्त में रखता है किन्तु कालान्तर में वह सबसे पहले स्थान पाता है; वह अपने शरीर की चिन्ता नहीं करता, इसलिये उसका शरीर सुरक्षित रहता है। क्योंकि वह अपनी आत्मा के लिये नहीं जीता, इसीलिये उसकी आत्मा पूर्णता प्राप्त करती है।'

'पाँच रंग मनुष्य की आँखों को अन्धा बना देते हैं; पाँच स्वर कानों को बहरा, पाँच रस स्वादेन्द्रिय को विकृत कर देते हैं। घुड़दौड़ और मृगया मस्तिष्क को पागल बनानेवाली हैं।'

"टाउ" कुछ नहीं करता, किन्तु सब-कुछ उसी के द्वारा किया जाता है। यदि राजा और शासक "टाउ" का पालन करें तो यह दुनिया अपने आप सुधर जाये।'

'ज्ञानार्थी नित्य ज्ञान सम्पादन करता है। "टाउ" का अन्वेषी नित्य खोता जाता है। नित्य खोने से कर्मों से मुक्ति मिलती है ; कुछ न करने से सब कुछ किया जाता है।'

* * * *

## ज्वाङ् जू ( ज० ३६९—ई० पू० )

लाउत्सी का सबसे प्रसिद्ध अनुयायी ज्वाङ् जू था। उसका समय ३६६-२६ ई० पू० समझना चाहिए। उसने लाउत्सी के मत की पुनः प्रतिष्ठा की। यह विचारक भी "टाउ" को विश्व का मूलतत्त्व मानता है। "टाउ" में किसी प्रकार की क्रिया या आकृति नहीं है। इसे प्राप्त किया जा सकता है, पर देखा नहीं जा सकता। वह स्वयंभू और अपने में अस्तित्ववान् है। 'टाउ' विश्व का कारण है, उसे ऊपर, नीचे आदि विशेषणों से विशेषित नहीं किया जाता। ज्वाङ् जू के मत में विश्व की वस्तुएँ अनवरत परिवर्तित होती रहती हैं।

कहीं-कहीं ज्वाङ् जू का लाउत्सी से मतभेद भी है। यह विचारक संदेहवादी है। लाउत्सी ने नैतिकता के आधार को अस्वीकार किया था, ज्वाङ् जू ज्ञान ( प्रमा ) के आधार को भी अस्वीकार करता है। वाणी कभी सत्य को सम्पूर्णता से प्रकट नहीं कर सकती। जो आज सत्य माना जा रहा है वह कल को मिथ्या नहीं माना जायगा इसका क्या निश्चय है।*

'टाउ' मत की मुख्य शिक्षा यही है कि मनुष्य को विश्वब्रह्मांड से एकता का अनुभव करते हुए संतुष्ट रहना चाहिए। हर दशा में संतोष, यही रहस्यवादी 'टाउ' का मूल मंत्र है। जीवन की सफलता

* चाइना, पृ० २७५

और असफलता विशेष महत्त्व नहीं रखती । स्टोइकों के जीवन-दर्शन से अधिक यह मत स्पिनोज़ा की जीवन-दृष्टि से समानता रखता है ।

## तर्कवाद

चौथी शताब्दी ई० पू० में एक ह्विसिः नामक विचारक हुआ, वह बड़ा तार्किक था । चीन के विचारकों में च्वांग जू (Chuanj Chau) का स्थान अन्यतम है ; उसने ह्विसिः के बारे में लिखा है कि 'वह मेरा लायक प्रतिपक्षी है ।' ह्वि सिः का एक प्रसिद्ध शिष्य 'कुङ सुन्लुङ' था उसका श्वेत-अश्व सम्बन्धी प्रवचन बहुत प्रसिद्ध है । यह प्रवचन चीनी मस्तिष्क की तार्किकता का द्योतक है ।

नीचे हम इसका अंश देते हैं ।*

प्रश्न—आप कहते हैं कि सफेद घोड़ा घोड़ा नहीं है, क्या यह युक्ति-संगत है ?

उत्तर—हाँ ।

प्र०- कैसे ?

उ०—घोड़ा शब्द द्वारा विशिष्ट शरीर-रचना का संकेत किया जाता है जब कि सफेद वर्ण का वाची है । वर्ण को नाम देने का अर्थ आकृति को नाम देना नहीं है । इसीलिये मैं कहता हूँ कि सफेद घोड़ा, घोड़ा नहीं है ।

प्र०—श्वेत घोड़ों का अस्तित्व रहते हुये यह कहना संभव नहीं कि घोड़े नहीं हैं । इसीलिये यह कहना युक्त नहीं कि सफेद घोड़ा घोड़ा नहीं है । यदि आप यह मानते हैं कि सफेद घोड़े हैं, तो आप यह कैसे कह सकते हैं कि वे घोड़े नहीं हैं ।

उ०—यदि तुम्हें घोड़े की अपेक्षा है, तो काले, पीले घोड़े से काम चल सकता है । किन्तु यदि तुम्हें सफेद घोड़े की अपेक्षा है, तब काले या पीले घोड़े से काम नहीं चल सकता । यदि घोड़ा और सफेद घोड़ा

* चाइनीज़ फिलासफ़ी० ( एवरीमैन ), अध्याय १०

एक ही चीज है तो यह कैसे होता है कि घोड़े की अपेक्षा करते हुये तुम्हारा कभी सफेद घोड़े से काम चलता है कभी नही।

* * * *

## मो तिः या मोत्सू ( चतुर्थ शताब्दी ई० पू० )*

यह विचारक कन्फ्यूशियस की मृत्यु के कुछ ही काल बाद उत्पन्न हुआ था। उसके मत को धार्मिक उपयोगितावाद कहा गया है। उसके अनुयायी बड़े सगठित ढग से रहते थे। मो तिः युद्ध का कट्टर विरोधी (शान्तिवादी) था। उसके कुछ विचार नीचे दिये जाते हैं।

जो ऊपर की शक्ति (Heaven) चाहती है वही कर्तव्य है। ऊपर की शक्ति क्या चाहती है? सबका समान रूप मे कल्याण। ( हवा, ताप, भोजन आदि सबके लिये है। )

ऊपर की शक्ति उन्हे सुख देगी जो सब को प्यार और सब का भला करते है; दूसरों का घृणा करनेवाले और कष्ट पहुंचाने वाले दंडित होंगे।

समाज मे धार्मिक लोगों को अधिकार मिलना चाहिए। विवेकी और सज्जन पुरुष अवश्य ही बुरो को दंडित और भलो को पुरस्कृत करेंगे।

शक्ति पर आधारित राज्य मे क्या होगा? वहाँ बड़े छोटों को और शक्तिधारी दुर्बलों को कष्ट पहुंचाएँगे।

युद्धोद्यत देश की दशा का विचार करो। वह ग्रीष्म मे गर्मी से डरता है, शिशिर मे जाड़े से। अतः ये ऋतुएँ युद्ध के लिये ठीक नहीं। बसन्त? उस समय लड़ने से खेतों में बुवाई कैसे होगी?....युद्ध में कितने मर जाएँगे जो कभी न लौटेंगे। कितने भारवाही पशु मरेंगे। लोग यश और लाभ के लिये लड़ते हैं। वस्तुतः विजय खोखली होती है, लाभ वास्तव में हानि होती है।

---

*चाइनीज़ फिलासफी इन् क्लासिकल टाइम्स (एवरी मैन), पृ० ४३ तथा आगे।

मितव्ययी बनो।

अव्यवस्था तब उत्पन्न होती है जब राज्य के पदों पर योग्य व्यक्तियों को नहीं बिठाया जाता।.......यदि तुम चाहते हो कि देश में अच्छे धनुर्धारी तथा अन्य क्षेत्रों में कुशल व्यक्ति बढ़ें तो ऐसे लोगों की कदर करो, उनकी आदर-प्रशंसा करो, उन्हें धन-सम्पत्ति दो।

प्राचीन धार्मिक शासकों का नियम था—उनके राज्य में अधर्मी लोग धन, मान और राज्य की कृपा नहीं पाएँगे। इसी कारण उस समय धनी तथा उच्च लोग धर्म-पूर्वक रहते थे।

## चीनी दर्शन का मध्ययुग

जैसा कि हम कह चुके हैं मध्ययुग ( २२१ ई० पू० से ६०६ ई० तक ) में चीन में बौद्ध धर्म पहुँचा और प्रतिष्ठित हुआ; इस कालावधि में "टाउ" मत का प्रभाव भी बढ़ा। इन दोनों सम्प्रदायों ने एक-दूसरे को प्रभावित भी किया।

बौद्ध धर्म का प्रथम प्रवेश संभवतः प्रथम शती ई० में हुआ। चीन में उसका अच्छा स्वागत हुआ होगा इसका एक प्रमाण यह है कि २२० ई० तक प्रायः तीन-सौ पचास बौद्ध ग्रन्थों का अनुवाद चीनी भाषा में हो गया था। अनुवादकर्ता भारत तथा मध्य एशिया के भिक्षु थे। सन् ३८१ ई० तक उत्तर-पश्चिम चीन के नब्बे प्रतिशत निवासी बौद्ध बन चुके थे।* सन् ३८३ ई० में महायान शिक्षक कुमार-जीव चीन पहुँचा। सन् ३९९-४१४ में फ़ाहियान नामक चीनी यात्री भारत में उपस्थित था।† सम्राट् हर्षवर्धन के राजत्व काल में ह्वेनसांग ने भारत की यात्रा की थी। ये यात्री मुख्यतः बौद्ध ग्रन्थों की खोज में आये थे। पाँचवी सदी ई० के प्रारंभ में चीन में पहले बौद्ध सम्राट् का शासन हुआ। ह्जेज़ का कहना है कि छठवीं से दसवीं सदी ई० तक

* चाइना, पृ० २८१

† दे० राल्फ़ टर्नर, द ग्रेट कल्चुरल ट्रैडिशन्स, भाग २, ( १९४१ ), पृ० ८४०-४२

बौद्ध धर्म चीन का प्रधान धर्म था।❀

सुङ् वंश (९६०-१२७९) के राजत्व में चीनी ललितकला, विशेषतः चित्रकला, बौद्ध धर्म से विशेष प्रभावित हुई। मंगोल शासकों, कुबलाई खाँ तथा उनके उत्तराधिकारियों ने, बराबर बौद्ध धर्म को प्रोत्साहन दिया (१३-१४वीं शताब्दियों में); ये शासक बौद्ध धर्म के तिब्बती रूप के प्रेमी थे। मिङ् के समय (१३६८-१६४४ ई०) में चीन में पुनः कन्फ्यूशियस के सम्प्रदाय का महत्त्व बढ़ गया।

चीन में पहुँचकर बौद्ध सम्प्रदाय, धर्म और दर्शन दोनों रूपों में, स्वतंत्र रूप में विकसित हुआ। वहाँ बौद्ध धर्म का महायान रूप ही प्रतिष्ठित हुआ, हीनयान नहीं। भारतीय महायान के अन्तर्गत दो दार्शनिक सम्प्रदाय आते हैं, योगाचार का विज्ञानवाद और माध्यमिक का शून्यवाद। चीन (तथा जापान) में पहुँच कर इन दोनों के मूल रूप में परिवर्तन होने लगा।

भारतीय महायान सम्प्रदायों में दृश्यमान जगत के आधारभूत चरमतत्त्व का स्वरूप और स्थिति स्पष्ट नहीं है। माध्यमिक विश्व-प्रपंच के अशेष रूपों को निःस्वभाव (स्वतंत्र आत्म या अस्तित्व-शून्य) घोषित करता है, किन्तु इन रूपों के पीछे कोई ध्रुव, स्वभाव-संपन्न तत्त्व है या नहीं, इस संबंध में उसका मन्तव्य स्पष्ट नहीं है। इसी प्रकार योगाचार मत में भी विज्ञानप्रवाह से भिन्न कोई तत्त्व है या नहीं इसका स्पष्ट उत्तर नहीं मिलता।

मैकगवर्न* के अनुसार प्राचीन चीनी महायान के प्रमुख सम्प्रदाय तेंदाई (Tendai) और केगान (Kegon) हैं। इनमें चरम (निरपेक्ष) तत्त्व का विशद विवेचन है। इस तत्त्व पदार्थ की उपमा समुद्र से दी गई है। यह तत्त्व 'सत्' और 'भाव या होना' दोनों से भिन्न है। समुद्र

❀चाइनीज़ फिलासफि (एवरीमैन), भूमिका, पृ० १५

* दे० एन् इण्ट्रोडक्शन टु महायान बुद्धिज़्म, भूमिका, पृ० २४ तथा आगे। (१९२२ संस्करण)

में जैसे तरंगें उठती हैं वैसे चरमतत्त्व में विश्व के विवर्त उत्थित होते हैं। निरन्तर उठने वाली लहरों के बावजूद समुद्र में एक प्रकार की स्थिरता रहती है। यह चरमतत्त्व ( भूततथता ) परिवर्त्तमान प्रपंच के पीछे विद्यमान शक्ति है, वह परिवर्त्तन या विकास की प्रक्रिया भी है।

विश्वतत्त्व प्रपंच से भिन्न भी है और अभिन्न भी, जैसे समुद्र तरंगों से।

प्रत्येक बुद्ध के तीन शरीर होते हैं, धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय। भूततथता एक प्रकार का सार्वभौम या चरम "बुद्ध-तत्त्व" है, उसके भी तीन शरीर हैं। धर्मकाय विश्व का निर्वैयक्तिक नियम-प्रकार (Order) है; सभोगकाय नैतिक पूर्णता का आदर्श है, अलौकिक, भक्ति का विषय; निर्माणकाय मनुष्य का रूप धारण करनेवाले बुद्ध हैं।

परवर्त्ती चीनी (तथा जापानी) बौद्ध धर्म के तीन मुख्य संप्रदाय हैं, शिंगान या मंत्र-सम्प्रदाय, ज़ेन या ध्यान-संप्रदाय, जोदो या सुखावती-संप्रदाय। ये सम्प्रदाय दार्शनिक से अधिक धार्मिक और रहस्यवादी हैं।

मंत्र-सम्प्रदाय तिब्बत और मंगोलिया में भी प्रचलित है। इस सम्प्रदाय के अनुसार सम्पूर्ण सत्य या चरम रहस्य वाणी का विषय नहीं है, वह अधिकारी साधकों पर ही प्रकट होता है। चरमतत्त्व की विभिन्न छवियाँ ही बुद्ध और बोधिसत्त्व हैं। इनमें से प्रत्येक का अपना वर्ण, रूप, नाम और चिह्न है। भूततथता को वैरोचन अथवा आदित्य बुद्ध कहकर वर्णित किया जाता है।

ध्यान-सम्प्रदाय दूसरे प्रकार का रहस्यवाद है। चरम तत्त्व वाणी तथा सब प्रकार के चिह्नों (Symbols) से परे है अतः सारे निरूपित सिद्धान्त अपूर्ण हैं। समस्त पुस्तकें, सारे उपदेश तत्त्व-निर्देश में अक्षम हैं। सब सिद्धान्त आपेक्षिक हैं। ध्यान-संप्रदाय का एक मात्र निश्चित मन्तव्य यह है कि प्रत्येक मनुष्य में बोधिचित्त ( ज्ञान या तत्त्वदर्शन

में सक्षम चित्त ) है, प्रत्येक मनुष्य सुप्त बुद्ध है; ध्यान द्वारा सुप्त बोधिचित्त को जगाया जा सकता है और चरमतत्त्व का साक्षात्कार किया जा सकता है। यह संप्रदाय चीन में छठवीं और जापान में बारहवीं शती में प्रतिष्ठित हुआ।

सुखावती संप्रदाय में भक्ति-मार्ग पर गौरव दिया गया है। यहाँ चरम तत्त्व या परम बुद्ध ( सार्वभौम बुद्ध ) की अमिताभ संज्ञा है, अर्थात् अमित ज्योति; उनका अमितायु नाम भी है अर्थात् नित्य तत्त्व। सुखावती (स्वर्ग) निर्वाण का संकेत-चिह्न है। अपने को भूल कर अनन्य भक्ति द्वारा सुखावती की प्राप्ति होती है। अमिताभ वास्तव में अनिर्वाच्य चरम तत्त्व हैं। प्रेम और श्रद्धा द्वारा बोधिचित्त का जागरण ही सुखावती में प्रवेश है।

एक दूसरे लेखक* के अनुसार वर्त्तमान समय में चीनी बौद्धों के चार मुख्य सम्प्रदाय हैं अर्थात् ज़ान (जापानी ज़ेन) अथवा ध्यान-संप्रदाय, धर्म या नियमवादी(Legalistic) सम्प्रदाय, तिएन ताई तथा चिङ् तुः। ये क्रमशः ध्यान; अध्ययन-मनन; ध्यान-अध्ययन और बाह्य आचार; तथा भक्ति को महत्त्व देते हैं।

संक्षेप में, चीनी बौद्ध धर्म एक शाश्वत तत्त्व (बुद्ध-तत्त्व) में आस्था रखता है। ऐतिहासिक बुद्ध उसी की अभिव्यक्ति थे। निर्वाण-प्राप्त व्यक्ति को बुद्ध कहते हैं, निर्वाण के साधक को बोधिसत्त्व। चीन में बोधिसत्त्व का आदर्श प्रतिष्ठित हुआ। बोधिसत्त्व करुणामय होते हैं। लोक-कल्याण के लिये वे निर्वाण के योग्य होते हुए भी उसे स्वीकार नहीं करते; विश्व के जीवों के उद्धार के लिये वे पृथ्वी पर बने रहना पसंद करते हैं। निर्वाण में स्थित अमिताभ आदि अलौकिक सत्ताओं का मूलाधार "बुद्धतत्त्व" है।*

बौद्ध धर्म ने चीन में स्वर्ग, नरक, कर्मवाद, पुनर्जन्म आदि

*"चाइना", पृ० २१९

* वही, पृ० २१२

सिद्धान्तों का प्रवेश कराया। उसके प्रभाव से "टाउ" धर्म भी कर्म-सिद्धान्त को मानने लगा। टाउ के अनुयायियों में देवी-देवताओं, जादू-टोने आदि-विषयक विश्वास भी बौद्ध सम्पर्क का फल कहे जाते हैं। वर्तमान चीन के प्रसिद्ध कवि-दार्शनिक हु शिः बौद्ध-टाउ धर्मों की प्रधानता के मध्य युग को चीनी इतिहास का अंधकारयुग मानते हैं।*

## चीनी चिन्तन का तृतीय युग ( आधुनिक काल )

बारहवीं से बीसवीं सदी तक का समय नव्य कन्फ्यूशियस मत के उत्थान का समय है। बौद्ध-टाउ मतों के दुःखवाद, शून्यवाद, परलोकवाद, रहस्यवाद, अकर्मण्यतावाद, निषेधवाद आदि के विरुद्ध प्रतिक्रिया ही इस उत्थान का कारण हुई। नव्य कन्फ्यूशियस मत विश्व की यथार्थता और सारवत्ता पर ज़ोर देता है। विश्व-प्रक्रिया में चरमतत्त्व अपने को चरितार्थ कर रहा है।

बौद्धों की यह शिक्षा कि साधक को घरबार छोड़कर भिक्षु बन जाना चाहिये, सफल जातीय जीवन के लिये घातक थी। इसके विपरीत कन्फ्यूशियस-मतावलम्बियों ने इस दुनिया की सार्थकता पर जोर दिया। विश्व का सारतत्व बुद्धि-रूप ( Reason ) है ; इस तत्व से 'यैङ्' और 'यिन्' नामक तत्व उद्भूत होते हैं। 'यैङ्' के परिणाम और उसके 'यिन्' से संयुक्त होने से जल, अग्नि, काठ, धातु और पृथ्वी उत्पन्न होते हैं। ये सब समञ्जस भाव से ऋतुओं तथा अन्य परिवर्तनों को नियंत्रित करते हैं। विश्व की अशेष वस्तुओं में एक ही बुद्धि-तत्त्व परिव्याप्त है।※

मनुष्य का यह कर्तव्य है कि वह इस बुद्धि-तत्व को समझने का प्रयत्न करे। भरपूर शक्ति से हमें वस्तुओं का स्वरूप समझने की कोशिश करनी चाहिए। इस प्रकार के अन्वेषण के लिये ईमानदारी और गम्भीरता आवश्यक गुण हैं।

* दे० "चाइना", अध्याय १३

※ वही, पृ० २४६

चूँकि सब वस्तुओं और मनुष्यों में वही बुद्धितत्व है इसलिये विश्व के नर-नारी हमारे बन्धु हैं। अतएव हमें भेदभाव और विषमताओं को बचाते हुये सबको समान रूप में प्यार करना चाहिए।

ऊर्ध्वशक्ति अथवा चरम तत्व बुद्धि-रूप है, इस सिद्धान्त ने धर्म को भी बौद्धिक नींव पर प्रतिष्ठित कर दिया।

राजनीति के क्षेत्र में नव्य कन्फ्यूशियस मतावलम्बी प्राचीन शिक्षकों, कन्फ्यूशियस और मेन्शियस का, पूर्ण अनुसरण करते हैं। राज्य का आधार जन-हित और न्याय होना चाहिये। योग्य एवं सचरित्र लोगों को ही शासक बनाना चाहिए। जनता पर हल्के टैक्स (कर) लगाने चाहिएँ। मतलब यह कि सामाजिक-राजनैतिक जीवन का आधार सर्वथा बौद्धिक होना चाहिये। जीवन के आदर्श के सम्बन्ध में उक्त मत के एक शिक्षक ने अपने विचार इस प्रकार प्रकट किये हैं:—

जब वस्तुओं का अन्वेषण किया जाता है तब सही ज्ञान प्राप्त होता है। इस प्रकार के ज्ञान से संकल्प (Will) शुद्ध या सच्चा बनता है। संकल्प की शुद्धता से हृदय शुद्ध होता है। हृदय की शुद्धि व्यक्तिगत जीवन को मनोज्ञ बनाती है। इससे कौटुम्बिक जीवन नियंत्रित होता है। उसके फलस्वरूप राष्ट्रीय जीवन नियमित अर्थात समञ्जस बनता है। इस सामञ्जस्य से विश्व में शान्ति स्थापित होती है।❀

संक्षेप से नव्य कन्फ्यूशियस सम्प्रदाय इहलोकवादी, बुद्धिवादी और मानववादी है। चीनी मस्तिष्क और जीवन-दृष्टि की ये विशेषतायें आज चीनी जाति को पाश्चात्य विज्ञान और वैज्ञानिकता की ओर उन्मुख कर रही हैं।

पश्चिम के सम्पर्क का दूसरा परिणाम भी हुआ है—परम्परा के विरुद्ध विद्रोह। सन् १८९७ में चीनी भाषा में हक्सले की "इवोल्यूशन ऐण्ड एथिक्स" पुस्तक का अनुवाद हुआ, उसके बाद मिल, स्पेन्सर,

❀ वही, पृ० २५९-६०

डार्विन, काण्ट, लेमार्क, टाल्स्टॉय, क्रोपाटकिन आदि अनूदित हुए। चीन में ड्यूई और रसेल के व्याख्यान कराये गये ( सन १६२० के आस-पास ) और अगले दशाब्द में बेकन, डेकार्ट, स्पिनोजा, बार्कले, ह्यूम, विलियम जेम्स, बर्गसॉ, यूकेन आदि की कृतियाँ अनूदित हुईं।* फलतः चीन में व्यवहारवाद, भौतिकवाद, यथार्थवाद (Neo-Realism) आदि विचार-पद्धतियाँ अपनाई जाने लगीं। बौद्ध एवं टाउ मतों के पुनरुत्थान के भी चिह्न दिखाई देते हैं, यद्यपि योरपीय प्रभाव मुख्य हैं। बौद्ध-टाउ मत योरपीय अध्यात्मवादी पद्धतियों से न्यूनाधिक समानता रखते हैं।

कुल मिलाकर वर्त्तमान चीन में पुनरुत्थान की अपेक्षा विचारगत क्रांति की शक्तियां ही अधिक प्रबल हैं। साम्यवाद की प्रतिष्ठा से इन शक्तियों को और भी उत्तेजना मिलेगी, इसमें सन्देह नहीं। पर साथ ही यह आशंका है कि क्रान्तिकारी मनोवृत्ति एक विशेष प्रणाली में बँध कर रह जाय। यह अन्तिम परिणति सृजनशील चिन्तन की दृष्टि से वाञ्छनीय न होगी।

## २—इस्लामी दर्शन

पृथ्वी के चार बड़े धर्मों में इस्लाम का भी स्थान है; प्रायः इसके पचीस-तीस करोड़ अनुयायी हैं। इस्लाम के प्रवर्तक, मुहम्मद साहब, सन् ५७० ई० में मक्का के एक पुजारी वंश में उत्पन्न हुए थे। इस्लाम की धार्मिक मान्यतायें नितान्त स्पष्ट और लघु-संख्यक हैं। केवल एक ही ईश्वर है और मुहम्मद उसका पैगम्बर है। ईश्वर ला-शरीक है, उसके अधिकार को कोई बाँटने वाला नहीं है। इस्लामी धर्म-ग्रन्थों में ईश्वर के विभिन्न गुणों के पारस्परिक सम्बन्ध पर जगह-जगह विचार किया गया है। इस्लाम का प्रामाणिक धर्म-ग्रन्थ कुरान है जो कि ईश्वरीय समझा जाता है। कुरान का पहिला परिच्छेद फातिहा कह-

*दे० Twentieth Century Philosophy (Philosophical Library, New York), पृ० ४४७-४८

लाता है। ईश्वर की एकता के अतिरिक्त कुरान में स्वर्ग, नरक तथा क़यामत एवं निर्णय-दिवस के विशेष वर्णन पाये जाते हैं। इस्लामी दर्शन पुनर्जन्म को नहीं मानता, लेकिन उसका विश्वास है कि निर्णय के दिन सारे जीवात्मा पुनः जीवित हो उठेंगे और उनके कृत्यों का निर्णय किया जायगा। पुण्यात्माओं के लिए स्वर्ग है जहाँ अप्सरायें ( हूरें ) तथा सुन्दर दास उपलब्ध होंगे; पापियों के लिए नरक है। जिसका ईश्वर और अन्तिम दिवस में विश्वास है वे पुण्यात्मा हैं। कुरान में दूसरे प्रकार की भी शिक्षायें हैं। दान, धैर्य और वचन-पालन महत्वपूर्ण गुण बताए गए हैं। माता के चरणों में स्वर्ग है; अनाथों की सहायता महत्पुण्य है। अनुयायियों का आपसी मतभेद मिटाना भी विशेष पुण्य का काम है। शिष्टता श्रेष्ठ गुण है। इस्लाम शराब-खोरी और सूद-खोरी का कट्टर विरोधी है। एक व्यक्ति एक समय में चार विवाह कर सकता है। मुसलमानों में तलाक़ भी आसानी से दिया जा सकता है। फलतः कभी-कभी शासक लोग चार-चार करके सैकड़ों विवाह कर डालते हैं *।

मुहम्मद साहब की मृत्यु के बाद अबू बकर, उमर, अली आदि खलीफ़ा बने। बाद में अली की जो कि हजरत मुहम्मद के दामाद थे, पराजय हुई और मुआविया ने दमिश्क में मुस्लिम साम्राज्य की नई राजधानी बनाई। अब अरब लोग धीरे-धीरे उन्नति कर रहे थे। बौद्धिक प्रगति के मुख्य केन्द्र बसरा और कुफ़ा थे। सन् ७६२ ई० में मन्सूर ने बग़दाद नगर की स्थापना की; यह नगर थोड़े ही दिनों में दमिश्क़, बसरा और कुफ़ा से बढ़ गया। मन्सूर (७५४-७७५ ई०) के अतिरिक्त यहाँ हारूँ (७८६-८०६), और मामूँ (८१३-८३३) नामक खलीफ़ा हुए। इन खलीफ़ाओं के समय में यूनान के अनेक वैज्ञानिक ग्रन्थों का अरबी में अनुवाद किया गया। सन् १०६५ में बग़दाद में

*दे० टामस आर्नल्ड, दी इस्लामिक फेथ ( अर्नेस्ट बेन, १९२८ ), पहला अध्याय।

पहला मुस्लिम विश्वविद्यालय स्थापित हुआ।

इस्लामी दर्शन कुछ हद तक भारतीय दर्शन से प्रभावित हुआ था, विशेषतः भारत के योग और वेदान्त से। अरब के लोग भारतवर्ष को ज्ञान एवं विवेक का देश समझते थे। किन्तु अरब चिन्तन पर सबसे अधिक प्रभाव यूनान का पड़ा। वस्तुतः यूनानी दर्शन से अलग इस्लामी दर्शन का अस्तित्व ही नहीं है। अरब निवासियों ने अरस्तू आदि यूनानी दार्शनिकों के ग्रन्थों का अनुवाद किया और उनसे दार्शनिक प्रेरणा ली। अरबों के हृदय में यूनानियों के प्रति बड़ा आदरभाव था, उनका विचार था कि यूनानी दर्शन सुनिश्चित, अन्तिम सिद्धान्तों पर पहुँच चुका है। बाद में योरप को अरस्तू आदि का परिचय इस्लामी दार्शनिकों के माध्यम से ही मिला। इस प्रकार इस्लामी विचारकों को योरपीयों का शिक्षक बनने का गौरव मिला।

दर्शन के अतिरिक्त भारतीय गणित और ज्योतिष का भी अरबों पर प्रभाव पड़ा था। प्रसिद्ध गणितशास्त्री ब्रह्मगुप्त का अनुवाद खलीफा मन्सूर के समय में फ़ज़री नामक विद्वान् ने किया था।

अरब चिन्तन पर सबसे पहले प्लेटो का प्रभाव पड़ा, फिर अरस्तू का। नवीं और दसवीं शताब्दियों तक मुस्लिम धर्ममीमांसक अरस्तू के विरुद्ध थे। पश्चात् अरस्तू का और फिर प्लाटिनस का प्रभाव बढ़ा। पाइथेगोरस का भी प्रभाव पड़ा।

कुरान की शिक्षायें सरल और सीधी थीं, फिर भी बाद में जटिलतायें पैदा हो गईं। पैगम्बर साहब की मृत्यु के बाद धर्म और सदाचार का स्वरूप स्थिर करने के प्रयत्न हुये। फिका वाले धर्ममीमांसकों ने कर्मों का वर्गीकरण किया*: -

१—नित्य या आवश्यक कर्म जैसे नमाज

२—नैमित्तिक या वाजिब कर्म जिनका अनुष्ठान पुण्य का हेतु है,

*दे० बोअर, हिस्टरी ऑफ फिलासफी इन इस्लाम (१९३३) पृ० ३९-४०

पर न करना पाप नहीं।

३—अनुमोदित कर्म जिन पर धर्म जोर नहीं देता।

४—असम्मत कर्म, धर्म सम्मति नहीं देता पर कर्ता को दण्ड भी नहीं देता।

५—निषिद्ध या वर्जित कर्म जिनका अनुष्ठान गुनाह है।

इस वर्गीकरण की भारतीय नित्य और नैमित्तिक, विहित, निषिद्ध और काम्य आदि कर्म-विभाग से स्पष्ट समानता है।

## दार्शनिक सम्प्रदाय

कुरान-दर्शन के व्याख्याताओं में कुछ परम्परावादी थे, कुछ क्रान्तिकारी। मुतकल्लिमूं प्रथम कोटि के थे, मोतज़ला लोग दूसरी कोटि के। बहस के विषय थे मनुष्य का चरित्र और भाग्य। मोतजला लोग कर्म-स्वातन्त्र्य के विश्वासी थे। मनुष्य कर्म करने में स्वतन्त्र है, ईश्वर पर निर्भर नहीं। ईश्वर विशुद्ध मंगलमय है। ईश्वर अच्छाई का ही कारण हो सकता है, अतः कहना चाहिये कि उसकी शक्ति सीमित है। ईश्वर एक है, ज्ञान-स्वरूप है। कुरान सृष्ट किया गया है, अनादि नहीं है। नज़्ज़ाम ने कहा—ईश्वर में इच्छा नहीं माननी चाहिए क्योंकि इच्छा अपूर्णता ( जरूरत ) की द्योतक है। अश-अरी (८७३-९३५ ) ने परमाणुवाद की शिक्षा दी उसने कार्यकारण-नियम को मानने से इनकार किया।❀

मोतजली तार्किक थे। अन्य विचारकों तथा साधकों ने जो भावुक-प्रकृति थे सूफी मत का प्रवर्त्तन किया। इन पर भारतीय योग और वेदान्त का प्रभाव पड़ा था। ये लोग अद्वैतवादी थे, और प्रेममार्गी। प्रेम ही हमें भगवान से मिला सकता है। प्रेम भय से भिन्न है, आशा से भिन्न है, ज्ञान से भी भिन्न है। सूफी रहस्यवादी थे। आत्मा-परमात्मा के मिलन में दृष्ट जगत तिरोहित हो जाता है।*

बसरा में कुछ लोगों ने मित्र-संघ अथवा पवित्र-संघ की स्थापना

❀ वही, पृ० ४७ *वही, पृ० ६४

की। ये लोग यूनानी दार्शनिक पाइथॅगोरस के दर्शन से विशेष प्रभावित थे। इन लोगों ने विज्ञानों के एक बृहत् विश्व-कोष का सम्पादन किया। राजनीति में भी उनकी घुसपैठ थी। पवित्र-संघ वाले उदार थे, विभिन्न स्रोतों से शिक्षा तथा मन्तव्य लेने लगे। वे प्लेटो, अरस्तू ज़रदुश्त, ईसामसीह आदि सब पैग़म्बरों अथवा शिक्षकों का आदर करते थे।

सचराचर, जड़ और चेतन जगत, ईश्वर से निःसृत (नव्य प्लेटानिज़्म) होता है। सृष्टि-शब्द का प्रयोग रूपक मात्र है, कहने का ढंग। सृष्टि का क्रम इस प्रकार है— १ सृजनशील चित्; २ विश्वात्मा अथवा निष्क्रिय चित; ३ आद्य प्रकृति; ४ शक्ति प्रकृति; विश्वात्मा की शक्ति; ५ निरपेक्ष पुद्गल, अपरा प्रकृति; ६ तारा-चक्र; ७ मर्त्यु-लोक के महाभूत; ८ खनिज तथा वनस्पति जगत।*

पवित्र-पंथी तापस जीवन पर जोर देते थे।

अब हम इस्लाम के उन कृती दार्शनिकों का परिचय देंगे जो नव्य प्लेटानिज़्म तथा अरस्तू से विशेष प्रभावित थे। प्रधान विचारकों का ही उल्लेख किया जायगा।

## किन्दी (८७० ई०)

किन्दी‡ अरब देश का निवासी था, उसे अरब दार्शनिक कहा जाता है। बसरा और बगदाद में उसने शिक्षा पाई। किन्दी उद्भट विद्वान था; वह अनेक विषयों का पंडित था। कहा जाता है कि उसने अनेक यूनानी कृतियों का अरबी में अनुवाद किया। किन्दी ने मनुष्य की स्वतन्त्रता पर जोर दिया। ईश्वर की एकता एवं कल्याण-रूपता पर भी वह गौरव देता है। वह भविष्य-कथन की सम्भावना में विश्वास करता है। कार्य-कारणवाद में उसका विश्वास है, जगत ईश्वर की कृति है। किन्तु ईश्वर और जगत के बीच में कतिपय

*वही, पृ० ९०

‡वही, पृ० ९७ तथा आगे।

अन्य शक्तियाँ भी हैं, ईश्वर साक्षात् विश्व का कारण नहीं है। ईश्वर से विश्व-चेतना ( नफ्स आलम ) और उससे क्रमशः फरिश्ते तथा मनुष्य उत्पन्न होते हैं। चित् शक्ति चार प्रकार की होती है। प्रथमतः ईश्वर जो सदैव सत् है और सब चेतनाओं का कारण है, दूसरी अक्ल या बुद्धि, तीसरी जीव की क्षमता और चौथी क्रिया शक्ति।* किन्दी अरस्तू के सक्रिय बुद्धि (Active Reason) तथा निष्क्रिय बुद्धि (Passive Reason) के विभाग से प्रभावित था।

तत्व दर्शन में किन्दी ऐन्द्रिय एवं आध्यात्मिक (इन्द्रियातीत) के भेद को मानता है। उसी प्रकार ज्ञान की दो शक्तियां हैं; इन्द्रियां विशेष को पकड़ती हैं, बुद्धि सामान्य को जानती है।

## फाराबी ( ८७०-९५० ई० )※

फाराबी संभवतः फारस के किसी अफसर का पुत्र था। उसकी शिक्षा-दीक्षा कहां व कितनी हुई इसका ठीक पता नहीं। काफी समय तक बगदाद में रहकर वह हलब में सैफउद्दौला की सभा में चला गया। जीवन के अन्तिम वर्षों में उसने वह भी स्थान छोड़ दिया। फाराबी शान्ति एवं मौन प्रकृति का व्यक्ति था जिसका जीवन दार्शनिक चिन्तन में बीता। अन्त में उसने सूफियों का बाना धारण कर लिया था।

फाराबी ने अरस्तू का गहरा अध्ययन किया; उसे दूसरा आचार्य अर्थात् दूसरा अरस्तू कहा जा सकता है। उसने अरस्तू की कृतियों का क्रम स्थिर किया और उनका सम्पादन किया।

फाराबी का विचार है कि प्लेटो और अरस्तू में तात्विक मतभेद नहीं है, वह दोनों का समन्वय प्रस्तुत करता है। फाराबी की अभिरुचि मुख्यतः तर्कशास्त्र, तत्वदर्शन और भौतिकशास्त्र में है। तर्कशास्त्र में दो वस्तुओं का विचार किया गया है; एक प्रत्यय एवं परि-

*वही, पृ० १०६ तथा आगे।

※ वही, पृ० १०६ तथा आगे।

भाषायें; दूसरे, वाक्य, अनुमान एवं उपपत्ति। एक प्रकार के प्रत्यय विशेष पदार्थों द्वारा उत्पन्न किए जाते हैं, अर्थात् इन्द्रिय-प्रत्यक्ष में। कुछ प्रत्यय पहले से ही चेतना में रहते हैं, जैसे सम्भावना ( Possibility), वास्तविकता और अवश्यंभाविकता की धारणायें। ये दूसरी कोटि के प्रत्यय स्वतः सिद्ध होते हैं—वे मन या बुद्धि द्वारा देखे मात्र जाते हैं, प्रमाणित नहीं किये जाते। उपपत्ति ( Proof ) का आधार गणित तथा विज्ञान की स्वयंसिद्धियां हैं। चिन्तन का सर्वोच्च नियम विरोध-नियम (Law of Contradiction) है। उपपत्ति-मूलक ज्ञान का विषय आवश्यक सत्ता है, जब की संभाव्य ज्ञान का विषय भी कम यथार्थ अर्थात् संभावित मात्र है। कविता में प्रयुक्त वाक्य सत्य की दृष्टि से निम्न कोटि के होते हैं।

अस्तित्ववान पदार्थों मे कुछ सभावित है, कुछ अवश्यभावी। ईश्वर अवश्यभावी, आवश्यक सत्व, है। ईश्वर हेतुहीन, पूर्ण शाश्वत, अपरिवर्त्तनीय, विशुद्ध चैतन्य और शुद्ध श्रेय-रूप है। ईश्वर का अस्तित्व प्रमाणित नहीं किया जा सकता क्यों कि वह वस्तुओं का प्रथम हेतु एवं प्रमाणभूत है। ईश्वर मे सत्य और सत्व (वास्तविकता) का सामञ्जस्य है।

ईश्वर से सब-कुछ निःसृत होता है। ईश्वर की इच्छा से नहीं उसके आवश्यक (अवश्यंभाव्य से संबद्ध) ज्ञान से वस्तुएँ उद्भूत होती हैं। अनन्त काल से वस्तुओं की आकृतियाँ (फार्म्स) ईश्वर में हैं। स्वयं ईश्वर से "द्वितीय सर्व" अर्थात सृष्ट चित्शक्ति (Created Spirit) आती है जिससे आठ चित्शक्तियाँ उत्पन्न होती है। इनका दर्जा दूसरा है। तीसरा दर्जा क्रियाशील नर-बुद्धि का है, चौथा आत्मा का। पुद्गल या जड़ तत्त्व का स्थान इसके बाद है। फाराबी पर प्लाटिनसका प्रभाव है।

फाराबी ने प्लेटोकी भाँति आदर्श शासककी कल्पनना दी है। नैतिक जीवन का पर्यवसान राज्य (राजनैतिक जीवन) में है।

संक्षेप मे, विश्व का चरम हेतु विशुद्ध चैतन्य (ईश्वर) है। सीमित व्यक्तिभाव ही दुःख और अशुभ का मूल है, वैसे विश्व में श्रेय का प्राधान्य हैं,

## इब्न सीना (९८०-१०३७ई०)*

यह दार्शनिक बौद्धिक दृष्टि से उन्नत वातावरण में जीवित रहा। वह महाकवि फिरदौसी तथा अल्बेरूनी आदि अनेक श्रेष्ट विचारकों का समकालीन था। उसका प्रभाव भी बहुत पड़ा।

सीना के अनुसार दर्शनके तीन भाग या शाखाएँ हैं—तर्कशास्त्र, तत्त्वशास्त्र और भौतिकशास्त्र। सत्ताएं भी तीन प्रकारकी हैं, चैतन्यरूप (तत्त्वदर्शन का विषय), भौतिक (भौतिकशास्त्र का विषय), और बौद्धिक या प्रत्ययात्मक (तर्क शास्त्र का विषय)। इस अन्तिम की स्थिति बुद्धिके बाहर नहीं है।

मानव-बुद्धि दुर्बल है, इस लिये उसे चिन्तन के नियमों (तर्कशास्त्र) की अपेक्षा है। इन्द्रियों के दमन द्वारा ही उनसे उत्पन्न ज्ञान को बौद्धिक धरातल तक पहुँचाया जा सकता है।

इब्न सीना का तत्त्वदर्शन फाराबी से कुछ भिन्न है, सीना पुद्गल को ईश्वर से निःसृत नहीं बतलाता। चैतन्य सत्व पुद्गल से सर्वथा भिन्न है। आत्मा दोनों की मध्यवर्तिनी है। ( अरस्तू में भी आत्मा का स्थान बुद्धि (चित्) से नीचे है। )

अवश्यंभाविता की धारणा से ही आवश्यक तत्व (Necessary Being) की सत्ता अनुगत होती है। विश्व की वस्तुएँ संभावित (Possib'e) मात्र हैं, इसी से आवश्यक सत्व अर्थात् ईश्वर की सत्ता सिद्ध होती है। सृष्टि से स्रष्टा की सत्ता सिद्ध करना ठीक नहीं।

शुभ, अशुभ सब का अस्तित्व ईश्वर से है, किन्तु शुभ ही ईश्वर का अभीष्ट है। अशुभ तत्व या तो अभाव-रूप है या आकस्मिक। आकस्मिक अशुभ को बचाने के लिये सृष्टि न होने देना सबसे बड़ी

*-वही, पृ० १३१ तथा आगे।

बुराई होती। वास्तव में संसार जैसा है उससे अधिक सुन्दर या श्रेष्ठ नहीं बनाया जा सकता था।

विभिन्न सत्ताओं के पारस्परिक संबन्ध के बारेमें इब्न सीना के विचार सुस्पष्ट नहीं हैं।

## बेरूनी

इस विचारक ने पाइथेगोरस, प्लेटो तथा सूफी एवं भारतीय सिद्धान्तों का समन्वय करने की चेष्टा की है। उसने प्रसिद्ध भारतीय ज्योतिर्विद् आर्यभट के मन्तव्यों का समर्थन किया है।

## ग़ज़ाली (१०५९-११११ ई०)*

ग़ज़ाली इस्लामका सबसे महत्त्वपूर्ण दार्शनिक है। वह धार्मिक मनोवृत्ति का है। वह कवि फिरदौसी का समदेशीय था। उसकी शिक्षा अनेकमुखी हुई। सन् १०९१ में वह बग़दादमें अध्यापक नियुक्त हुआ। वहाँ उसने दर्शन का विशेष अध्ययन करना शुरू किया, मुख्यतः अपने शंका-सन्देहों के निवारण के लिये। विशेषतः उसने फ़ाराबी और इब्नसीना का ग़म्भीर अध्ययन किया। बाद में उसने पूर्व दर्शनों का खण्डन अपनी प्रसिद्ध कृति "दार्शनिक-विध्वंसन" में किया।

ग़ज़ाली ने समकालीन प्रचलित दर्शनों की विस्तृत समीक्षा की है। धर्ममीमांसकों का युक्तिवाद, सूफी रहस्यवाद, पाइथेगोरसीय दर्शन, प्लाटिनस तथा अरस्तू की मान्यताएँ—इन सब का खण्डन किया गया है। इनमें से उसकी सबसे अधिक सहानुभूति सूफी रहस्यवादियों के साथ है। अरस्तू के मन्तव्यों का वह घोर विरोधी है, उसे इस्लाम का शत्रु समझता है। स्वयं अरस्तू के तर्कशास्त्र का प्रयोग उसने अरस्तू के विरुद्ध किया है। तर्कशास्त्र के विरोध-नियम (ला ऑफ कण्ट्रेडिक्शन) में ग़ज़ाली की अखण्ड आस्था है, उसके मत में ईश्वर भी इस नियम के अधीन है।

उसने मुख्यतः तीन दार्शनिक मन्तव्यों का विरोध किया है—

*वही, पृ० १२४ तथा आगे

(१) यह कि जगत शाश्वत ( नित्य ) है ; (२) यह कि ईश्वर सामान्यों का ज्ञाता या चिन्तक मात्र है; (३) यह कि आत्मा ही अमर है और शरीर का ( निर्णय-दिवस पर ) पुनरुत्थान नहीं होता।

हम देश या काल की सीमाओं की कल्पना नहीं कर सकते, अतः देश-काल अनन्त हैं। वास्तव में देश-काल वस्तु-सम्बन्धों के नाम हैं। कारणता वस्तुतः ईश्वर का धर्म है, संकल्पवाली सत्ता का। ईश्वर एक वस्तु को दूसरी में परिवर्तित कर सकता है, वही वस्तुओं की सृष्टि और नाश का हेतु है। ईश्वर इच्छा या संकल्प करने में स्वतंत्र है, और क्रिया में सक्षम। ईश्वर न-कुछ में से विश्व को उत्पन्न करता है। इसमें असंभव कुछ नहीं। जो नहीं था वह बराबर अस्तित्व में आता देखा जाता है, जैसे हमारा दर्शन (देखना), स्वयं हमारी आत्माएँ। इब्नसीना के आकृतियों ( फार्म्स ) तथा आत्म-सम्बन्धी मन्तव्यों का ग़ज़ाली ने खण्डन किया है।

ईश्वर को मार-सत्ता चिन्तन बताई जाती है, कहा जाता है कि ईश्वर में संकल्प ( इच्छा ) आदि नहीं हो सकते क्योंकि ईश्वर पूर्ण है। संकल्प का अर्थ है गति जो भौतिक तत्त्व में हो सकती है, अतः ईश्वर संकल्प-हीन है। ग़ज़ाली का मत दूसरा है। उसके अनुसार ईश्वर में शाश्वत संकल्प की स्थिति है, संकल्प ईश्वर का शाश्वत धर्म है। अस्तित्व की एकता ( अखण्डता ) यदि ज्ञान से भंग नहीं होती तो संकल्प से भी भंग नहीं होती। विषय का ज्ञान ही नहीं, स्वयं आत्म-चेतना भी एक अनन्त क्रिया है जो इच्छा या संकल्प द्वारा ही समाप्त की जा सकती है। सृष्टि पहले ईश्वर द्वारा संकल्पित होती है, फिर ज्ञात या चिन्तित।

पुनरुत्थान के समय आत्मा शरीर पा जाय इसमें कोई कठिनाई नहीं है।

ग़ज़ाली जगह-जगह अनुभूति पर बल देता है, तर्क उतना विश्वसनीय नहीं।

## स्पेन में इस्लामी दर्शन

मुहम्मद साहब की मृत्यु के सौ वर्ष के भीतर ही इस्लाम धर्म अफ्रीका महाद्वीप की ओर प्रसरित होने लगा था। सब से सन्निकट मिश्र का देश था। सन् ६८२ में मुसलमान मोरक्को पहुँच गये, सन् ७११ ई० में उनकी सेनाएँ स्पेन में उतरीं। सन् ७१५ ई० तक वे स्पेन के पूर्णतया मालिक बन गये।* प्रायः ढाई-सौ वर्ष तक स्पेन में मुसलमानों का प्रभुत्व रहा। दसवीं सदी मुस्लिम स्पेन की सर्वांगीण, भौतिक और बौद्धिक, समृद्धि का उच्चतम काल था।

बौद्धिक प्रगति का केन्द्र पूर्व ही था। स्पेन से जिज्ञासु पंडित उत्तरी अफ्रीका में यात्रा करते हुए पूर्व के इस्लामी देशों में जाते थे।

स्पेनदेशीय मुस्लिम दार्शनिकों में मुख्य नाम ये हैं—इब्नबाज़ा (Avempace, मृ० ११३८), इब्नतुफैल (Abubacer, मृ० ११८५) और इब्नरोश्द (Averroes, ११२६-९८ ई०)। इनमें अन्तिम सबसे अधिक प्रसिद्ध है। यहाँ हम उसी का विशेष वर्णन करेंगे।

### इब्न रोश्द (११२६-११९८ ई०)❀

इब्न रोश्द अरस्तू का प्रसिद्ध व्याख्याता है, उसे "टीकाकार" कह कर भी संकेतित किया जाता है। वह दार्शनिक होने के साथ चिकित्सक और दण्डनीति का ज्ञाता भी था। उसके समय में यूनानियों की वे अनेक कृतियाँ जो अब उपलब्ध नहीं हैं अनूदित रूप में मौजूद थीं।

इब्न रोश्द इब्न सीना का कठोर आलोचक है, कभी-कभी वह फ़ाराबी और इब्न बाज़ा से भी भिन्नता प्रकट कर डालता है। वह अरस्तू के तर्कशास्त्र का प्रबल प्रशंसक है, उसे इस का खेद है कि

* दे० कन्साइज़ हिस्टरी ऑफ द वर्ल्ड (पी० आर० गार्थान, ग्रेट ब्रिटेन), तिथि-सूची।

❀दे० बोअर, वही, पृ० १८७ तथा आगे।

सुकरात और प्लेटो (अफलातून) इस शास्त्र को नहीं जानते थे। इब्न रोश्द व्याकरण को भी काफ़ी महत्त्व देता था।

साधारण लोग इन्द्रियों के संसार में रहते हैं; तर्कशास्त्र की मदद से हमारा ज्ञान विशेषों के क्षेत्र से उठकर सामान्य बुद्धि के धरातल पर पहुँचता है।

रोश्द अरस्तू का प्रशंसक है और धार्मिक दर्शन (थियोलॉजी) को अवमानना की दृष्टि से देखता है। धर्म की शिक्षायें तर्क द्वारा सिद्ध नहीं की जा सकतीं। धर्म अच्छाई का हेतु है, वह लोगों को अच्छा बनाता है, ज्ञानी नहीं। ज्ञान दर्शन से ही मिल सकता है। इस प्रकार ज्ञान-सम्पादन करके दार्शनिक ईश्वरीय वाक्य (कुरान) को समझने योग्य बनता है। वस्तुतः धर्म और दर्शन में विरोध नहीं है; जो बात दर्शन द्वारा जानी जाती है वही धर्मग्रन्थों का भी प्रतिपाद्य है। इब्न रोश्द ने सत्य के क्षेत्र में दर्शन को धर्मग्रन्थों पर प्रधानता दी इससे परम्परावादी धर्माचार्य उसके विरुद्ध हो गये।

तत्त्व-दर्शन के क्षेत्र में रोश्द अरस्तू का व्याख्याता और अनुयायी है, वह विशेष मौलिक नहीं है। विश्व एक प्रक्रिया है, वह सदा होता रहता है। पुद्गल ( मैटर ) और आकृति ( फार्म ) अवियोज्य हैं, चिन्तन द्वारा हम उन्हें विविक्त कर लेते हैं। 'होने' का अर्थ एकान्त उत्पत्ति या विनाश नहीं ; वह केवल बीजभावसे वास्तविकता की ओर संक्रमण का नाम है। वास्तविकता बीजभाव बनती है और बीजभाव वास्तविकता ; यह क्रम निरन्तर चलता रहता है।

विश्व के पदार्थ न्यूनाधिक महत्त्व की दृष्टि से एक तारतम्यात्मक श्रेणी में रखे जा सकते हैं। शीर्ष पर ईश्वर है अर्थात् विशुद्ध फार्म या आकृतिभाव। सब से नीचे आकस्मिक (Accident) है, बीच में द्रव्यात्मक फ़ार्म। ईश्वर विश्व-प्रक्रिया का चरम लक्ष्य, मूलाकार या फ़ार्म है। 'होना' नित्य प्रक्रिया है; उसे नित्य गति की अपेक्षा है और उस गति को एक शाश्वत गति-दाता की। जगत (विश्व प्रक्रिया) अनादि है।

प्रथम गति-दाता ईश्वर चिन्तन-रूप है, उसी में अस्तित्व की एकता है। ईश्वर-तत्त्व में चिन्तक या चिन्तन और उसका विषय एक है। ईश्वर जगत का मूलाकार और लक्ष्य (चरम हेतु) दोनो है।

सत्ताएँ दो प्रकार की हैं, चलित और चालक, जड़ और चेतन। इनमें चेतन उच्चतर है। आत्मा और शरीर में वही सम्बन्ध है जो फार्म और मैटर, पुद्गल और आकार में। अनेक अमर आत्माओं का सिद्धान्त रोश्द को पसंद नहीं है। शरीर के बिना आत्मा की स्थिति संभव नहीं है, शरीर की पूर्णता ही आत्मा है।

धर्म के प्रति अवज्ञा का भाव रखने और दर्शन को उच्चतर घोषित करने के कारण इब्न रोश्द के विरुद्ध मुकदमा चलाया गया और उसे निर्वासन का दण्ड मिला। * रोश्द ने इस्लामी दर्शन पर विशेष प्रभाव नहीं डाला, पर ईसाई चर्च के मन्तव्यों पर उसके द्वारा दी हुई अरस्तू की व्याख्याओं का प्रभाव पड़ा। महाकवि दान्ते ने अपनी "डिवाइन कॉमेडी" में रोश्द को सादर टीकाकार कह कर संकेतित किया है।

मुख्यतः स्पेन और दक्षिण इटली में मुस्लिम जगत् का ईसाई जगत से सम्पर्क हुआ। क्रमश: योरप से मुसल्मानों का प्रभुत्व हटा पर मुस्लिम दर्शन और उसके माध्यम से यूनानी दर्शन विशेषतः अरस्तू का प्रभाव मध्ययुग के ईसाई चिन्तन में संक्रान्त हो गया। इस दृष्टि से इब्न रोश्द की कृतियों का विशेष महत्त्व रहा।

---

* विशेष विवरण के लिये देखिए, राहुल सांकृत्यायन कृत 'दर्शन-दिग्दर्शन', पृ० २१४-१५

# परिशिष्ट (ख)

## मौलिक दर्शन का उदय कैसे हो ?*

यह एक ऐतिहासिक सत्य है कि पिछली कई शताब्दियों में हमारे देश ने विश्व की दार्शनिक प्रगति में कोई महत्वपूर्ण योग नहीं दिया है। अंग्रेजों के शासन-काल में, जब पश्चिमी सभ्यता और संस्कृति की टक्कर से हममें स्वाभिमान का उदय हुआ, हमने विविध अनुवादों एवं प्रतिपादन-मूलक व्याख्याओं द्वारा विदेशी विद्वानों को अपने सांस्कृतिक वैभव का परिचय देने की कोशिश की, पर उस अतीत वैभव में कोई उल्लेखनीय वृद्धि नहीं की। गान्धी, रवीन्द्र, राधाकृष्णन ये सब भारतीय संस्कृति के व्याख्याता हैं; इनमें गान्धीजी ने ही नैतिक और राजनैतिक क्षेत्रों में वस्तुतः मौलिक विचारणाएँ दीं। किन्तु पारिभाषिक अर्थ में गाधीजी एक दार्शनिक विचारक नहीं हैं, यही रवीन्द्र के सम्बन्ध में सत्य है। अरविन्द घोष का दर्शन भी प्राचीन मान्यताओं और धारणाओं की गन्ध से ओतप्रोत है।

वास्तव में देखा जाय तो ग्यारहवीं-बारहवीं शताब्दियों के बाद ( रामानुज और गंगेश के पश्चात् ) हमारे देश ने कोई प्रथम श्रेणी का दार्शनिक उत्पन्न नहीं किया। उक्त दोनों विचारकों को भी प्रथम श्रेणी का कहते संकोच होता है क्योंकि उनमें समीक्षा-बुद्धि जितनी विकसित है उतनी रचनात्मक प्रतिभा नहीं; और गंगेश तो तर्कशास्त्री मात्र ही है। वास्तविकता यह है कि हिंदुओं की राजनीतिक स्वतंत्रता के लोप के साथ ही उनका सांस्कृतिक धरातल क्रमशः नीचा होने लगा

*लखनऊ विश्व विद्यालय की दर्शन-परिषद् में पठित ( १९४९)

और देश में अक्षपाद, कपिल और कणाद, नागार्जुन, दिङ्नाग और धर्मकीर्ति; कुमारिल, शंकर और वाचस्पति जैसी प्रतिभाएँ उत्तरोत्तर विरल होती गईं। यही बात गणित, साहित्य आदि क्षेत्रों पर भी लागू है। मध्ययुगीन भारत की संस्कृति मूलतः आत्म-रक्षण की भावना से अनुप्राणित हैं। उसके विचारकों में क्रान्तदर्शिता और बौद्धिक साहस का अभाव है। इस काल का दर्शन और साहित्य दोनों अपूर्ण अथवा एकांगी हैं। मध्ययुग के कवियों अथवा दार्शनिकों में से किसी में भी आगे बढ़ने का चाव नहीं है, उनकी दृष्टि अनिवार्यतः समृद्ध अतीत की ओर है। कवि-गण राम-कृष्ण का लीला-गान करते हैं तो दार्शनिक सांख्य और वेदांत की मान्यताओं के विविध मिश्रित रूपों की सृष्टि। जीवन की स्वतंत्र नवीन व्याख्या अथवा चित्र देने का प्रयत्न कहीं नहीं दीखता। इस दृष्टि से यदि हम योरप की पुनर्जागृति ( रिनेसाँ ) के बाद की सांस्कृतिक लब्धियों पर दृष्टिपात करें तो आँखें चौंधियाये बिना नहीं रह सकतीं। डेकार्ट, स्पिनोज़ा और लाइबनिज; लॉक, बार्कले और ह्यूम; काण्ट, हेगेल और कार्ल मार्क्स; शेक्सपियर और गेटे, वर्ड्स्वर्थ और कीट्स; रूसो और वाल्टेयर; गेलियो, न्यूटन और डार्विन—इन तेजस्वी मनीषियों की तुलना में बारहवीं से उन्नीसवीं सदी तक के भारतीय लेखक-विचारक टिमटिमाते दीपकों से मालूम पड़ते हैं। उनकी समकक्षता का दावा करने के लिए हमें अपने देश के प्राचीन विचारकों और लेखकों की ओर ही देखना पड़ेगा।

कुछ लोगों का कहना है कि ज्ञान सार्वभौम वस्तु है, अतः भारतीय विज्ञान—भारतीय भौतिकशास्त्र, भारतीय रसायनशास्त्र, समाजशास्त्र, मनोविज्ञान आदि—की भांति भारतीय दर्शन की बात करना अयुक्त है। पर यह ठीक नहीं। कारण यह है कि जहाँ वैज्ञानिक सत्य बहुत अंशों तक जीवन के मूल्यों से निरपेक्ष है वहाँ दर्शन का सत्य एवं साहित्य के मनोभाव किसी देश या जाति की विशिष्ट जीवन-दृष्टि से घनिष्ठ सम्बन्ध रखते हैं—बल्कि कहना चाहिये कि उस दृष्टि का स्वरूप

निर्धारित करते हैं। यही कारण है कि बढ़े हुए अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क के इस युग में भी हम ब्रिटेन, फ्रान्स, जर्मनी, अमरीका, आदि की स्वतन्त्र दार्शनिक, साहित्यक एवं समीक्षात्मक परम्पराओं का जिक्र करते हैं। इन क्षेत्रों में चीन, भारत, फारस और अरब आदि एशियाई देशों की परम्पराएँ भी काफी भिन्न हैं।

नये जीवन-दर्शन के निर्माण के लिए कुछ परिस्थितियाँ अपेक्षित होती हैं जिन में मुख्य है—किसी देश या जाति की अनुभव-परिधि का निरन्तर विस्तार। अन्ततः दर्शन जीवन के अनुभवों को समझने एवं उनके आलोक में जीवन की दिशा निर्धारित करने का प्रयत्न है, फलतः बदलती हुई अनुभव-राशि नई दर्शन-पद्धतियों के निर्माण की प्रेरणा देती है। विज्ञान के क्षेत्र में भी अवेक्षण या प्रयोगों द्वारा नये तथ्यों का उद्घाटन नये वादों या सिद्धान्तों को जन्म देता है। यों इतिहास की किसी भी कालावधि में मनुष्य के अनुभव इतने विस्तृत और विविध होते हैं कि उनके आधार पर अनेक विश्व-दृष्टियों, अर्थात् दर्शन-पद्धतियों का, निर्माण किया जा सकता है। इसीलिये एक ही युग में, एक ही आर्थिक-सामाजिक व्यवस्था में, वैज्ञानिक प्रगति की एक ही भूमिका में अनेक 'दर्शन' उदभूत होते दिखाई देते हैं। हो सकता है एक युग के दर्शनों में एक कुल के सदस्यों की भाँति कुछ समानता हो; सम्भव है ऐसी समानता न भी हो। प्राचीन भारतीय दर्शनों में जहाँ कतिपय समानताएँ हैं वहाँ अनेक विषमताएँ भी हैं; एक ही समाज-व्यवस्था में ग्रथित बौद्ध और हिन्दू दर्शनों में आश्चर्यजनक भिन्नताएँ हैं।

रिनेसाँ ( पुनर्जागृति ) के बाद के योरप में नवीन दर्शन-पद्धतियों की जो बाढ़-सी आई दीखती है उसका प्रधान कारण वहाँ वैज्ञानिक खोजों द्वारा मानवीय अनुभूति का अनवरत विस्तार है और उक्त कालावधि में भारतीय मस्तिष्क की आपेक्षिक अनुर्वरता का मुख्य हेतु यहाँ के अनुभव-क्षितिज का अपरिवर्तित रहना है। योरपीयों के

आगमन और अंग्रेजी भाषा के प्रसार के बाद ही हमारे देश की इस परिस्थिति में उल्लेखनीय परिवर्तन हुआ।

किन्तु अंग्रेजों के राजत्वकाल में भी हमने किसी महत्वपूर्ण नवीन दर्शन-पद्धति का निर्माण नहीं किया—किसी ऐसे विचारक को उत्पन्न नहीं किया जो समसामयिक हेगेल, बर्गसाँ, ब्रेडले, क्रोचे एवं अति आधुनिक रसेल, ह्वाइटहेड आदि का समकक्ष हो सके। इसके कारणों का विचार करते हुए हम इस निबन्ध के मुख्य विषय पर आते हैं।

हमने कहा कि साहित्य-सृष्टि की भांति दार्शनिक चिंतन एक जातीय प्रयत्न है। कवि और दार्शनिक दोनों अपने देश या जाति के लिए लिखते-सोचते हैं—उनका प्रयत्न शून्य में घटित नहीं होता। एक पराधीन जाति या देश का, विशेषतः यदि वह पहले सभ्य रह चुका है और उसमें स्वाभिमान है, एक ही लक्ष्य होता है—स्वाधीनता; और उसके समस्त प्रयत्न उसी लक्ष्य तक पहुँचने के लिए अनुष्ठित होते हैं। पराधीन देश की जनता इसी प्रकार के प्रयत्नों का अभिनन्दन करती है। फलतः हमारे देश में विद्रोह-मूलक संघर्ष का व्यावहारिक दर्शन ही उद्भूत हो सकता था; गान्धी जी ने हमें वैसा दर्शन दिया। सत्याग्रह और असहयोग भारतीय दार्शनिक मास्तिष्क की व्यावहारिक धरातल पर प्रतिक्रिया है।

हमारे स्वातन्त्र्य-संग्राम के लिए यह भी ज़रूरी था कि हममें स्वाभिमान अर्थात् राष्ट्रीय गर्व जाग्रत रहे। इसके लिए हमने विदेशियों के सम्मुख अपनी सांस्कृतिक कृतियों के अनुवाद रक्खे। विदेशी पंडितों की गुणग्राहकता भी इस दिशा में सहायक सिद्ध हुई। साथ ही भारतीय दर्शन और संस्कृति की नवीन युगोचित व्याख्याएँ भी की गईं—दयानन्द, राममोहनराय, विवेकानन्द, रवीन्द्र आदि ने यही किया। किंतु प्राचीन की नई-से-नई व्याख्या एक ऐसे जीवन-दर्शन का स्थान नहीं ले सकती जो युग की विविध बौद्धिक एवं नैतिक मांगों को संतुष्ट कर सके। इसीलिए हम दयानन्द, रामकृष्ण परमहंस, विवेका-

नन्द अथवा रवीन्द्रनाथ को दार्शनिक का पद नहीं दे सकते। वस्तुतः स्वाधीनता-संग्राम की आवश्यकताओं ने ही हमें नवीन जीवन-दर्शन को उत्पन्न करने से रोका। जब कोई देश या जाति अपने ढंग से जीवित रहने को स्वतंत्र होती है तभी वह अपने स्वतन्त्र जीवन-तंत्र का निर्माण करती है।

स्वतंत्रता के साथ समृद्धि और अवकाश भी अपेक्षित हैं। जीवन की प्राथमिक आवश्यकताओं, भोजन, वस्त्र आदि के लिए प्रखर संघर्ष का समय किसी देश या जाति के सांस्कृतिक विकास के लिए उपयुक्त नहीं होता। पिछली जिन शताब्दियों में योरप ने वेग से सांस्कृतिक प्रगति की है वे पूँजीवाद के प्रसार अर्थात् समृद्धि की शताब्दियां रही हैं। यही बात भारतीय इतिहास के मौर्य-काल और गुप्त-युग पर लागू हैं। दुर्भाग्यवश साम्पत्तिक दृष्टि से हमारे देश का यह आपत्काल है, अतः निकट भविष्य में यह आशा नहीं है कि हम सांस्कृतिक क्षेत्रों में विशेष कार्य कर सकेंगे। तथापि यह आशा रखते हुए कि स्वतन्त्र सरकार देश को आर्थिक संकट से मुक्त करने का उत्तरोत्तर अधिक प्रयत्न करती रहेगी हम अपनी सांस्कृतिक प्रगति तेज करने के सम्बन्ध में कुछ विचार प्रस्तुत करते हैं।

साधारणतः इस प्रकार की विचारणा अपेक्षित नहीं होती। जब कोई देश या जाति स्वतन्त्र होती है और उसमें पर्याप्त शिक्षा, समृद्धि एवं अवकाश रहता है, जब जनता का एक बड़ा अंश मौलिक लेखकों का आदर एवं सम्मान करता और उनसे नवीन ज्ञान की माँग करता है—जब देश के शिक्षित जन-समुदाय और लेखकों-विचारकों में सहज अन्योन्याश्रय सम्बन्ध रहता है—तब यह प्रश्न ही नहीं उठता कि वहाँ की सांस्कृतिक प्रगति को किस प्रकार प्रोत्साहित या उत्तेजित किया जाय। हमारे देश में यह प्रश्न उठाना आवश्यक है। इसका मुख्य कारण यहाँ के सुशिक्षित विद्वानों का देश की जनता से न्यूनाधिक विच्छेद है।

इस विच्छेद की परिस्थितियाँ विदेशी राज्य ने उत्पन्न कीं। उसने देश के युवकों को अंग्रेजी पढ़ने को प्रेरित एवं विवश किया। किन्तु यहउतनी बुरी बात न थी। बुराई तब हुई जब देश के विद्वान अपनी-अपनी भाषाओं की उपेक्षा करके अंग्रेजी में लिखने-पढ़ने लगे। इस व्यवहार से उन विद्वानों को—और उनमें देश-भक्त कम थे, देश-विमुख अधिक—जहाँ गवर्नमेंट का प्रश्रय एवं प्रोत्साहन मिला वहाँ उन्हें जन-समुदाय की उपेक्षा का भाजन भी होना पड़ा। परन्तु विश्वविद्यालयों तथा सरकारी पदों में अंग्रेजी भाषा का सम्मान था, अतः उन्हें आर्थिक दृष्टि से कोई क्षति नहीं उठानी पड़ी। इस प्रकार के विद्वान्, विशेषतः वे जो भारतीय संस्कृति से अपरिचित थे, देश के सांस्कृतिक विकास में कोई महत्त्वपूर्ण योग न दे सके।

रविबाबू, लोकमान्य तिलक, महात्मा गांधी आदि कतिपय नेताओं ने अपनी-अपनी भाषाओं में पुस्तकें लिखकर देशी भाषाओं के प्रति प्रकट की जाने वाली उपेक्षा को रोकने या कम करने का प्रयत्न किया। उनमें संभवतः रवि बाबू के प्रान्त में उन्हें विशेष सफलता मिली। आज शायद ही कोई बंगाली विद्वान हो जो मातृभाषा में ग्रन्थ-रचना को हीनदृष्टि से देखता हो। पर दुर्भाग्यवश हिन्दी के प्रान्तों में अभी तक पूर्वकालीन उपेक्षा-भावना जीवित है। आज भी हमारे यहां ऐसे विद्वान् हैं जो समझते हैं कि उच्च कोटि के सांस्कृतिक प्रयत्नों के लिये देश की जनता की शिक्षा एवं देशी भाषाओं का विकास आवश्यक नहीं है, कि हम योरोपीय विचारकों की अपेक्षा में सोचते-लिखते हुए उच्चतम मौलिक विचार-पद्धतियों को जन्म दे सकते हैं और यह कि उच्च श्रेणी का चिन्तन देश की परिस्थितियों की अपेक्षा नहीं करता।

इस प्रकार के विद्वान्, और उनमें काफी प्रतिभाशाली लोग सम्मिलित हैं, मन से सन्तुष्ट दीखने की चेष्टा करते हैं, पर वास्तव में उनकी दशा बड़ी दयनीय है। उनकी कृतियों अथवा विचारों का

भारतीय परम्परा में कोई स्थान नहीं है; बाहर भी कहीं उस प्रकार की स्थिति नहीं। न जाने हमारे देश के कितने साहित्य-प्रेमी अध्यापकों ने शेक्सपियर और कीट्स के सम्बन्ध में आलोचना-ग्रन्थ लिखे हैं, पर उनमें से कितनों का, अथवा किसका नाम अंग्रेजी आलोचना के के इतिहास में आया है या आ सकेगा ? शेक्सपियर का कौन भारतीय आलोचक ए० सी० ब्रेडले अथवा डाउडेन के बराबर भी प्रसिद्धि पा सका है और काण्ट, हेगेल, ब्रैडले आदि के किस धुरन्धर भारतीय पंडित की योरप में ख्याति हुई है ? इसके विपरीत पं० रामचन्द्र शुक्ल जैसे विद्वान जो विश्व-साहित्य की उपेक्षा न करते हुए भी भारतीय साहित्य की अपेक्षा में सोचते-लिखते रहे, भारतीय आलोचना के इतिहास में अमरत्व के अधिकारी बन गये। वैसे ही रवीन्द्र के 'प्राचीन साहित्य' तथा 'साहित्य का स्वरूप' नामक निबन्धों का बँगला आलोचना-साहित्य में एक स्थान रहेगा।

वास्तविकता यह है कि साहित्य कभी स्वदेश और स्वभाषा से विच्छिन्न नहीं हो सकता। यही कारण है कि अंग्रेजी के धुरन्धर ज्ञाता माइकेल मधुसूदनदत्त को 'मेघनाथवध' बँगला में लिखना पड़ा। अपनी भाषा के आश्रित रहने के कारण ही आज प्रांतीय भाषाओं के साहित्य—काव्य, उपन्यास और आलोचना—उत्तरोत्तर उच्चतर धरातल पर प्रतिष्ठित होते जा रहे हैं जब कि दर्शन के क्षेत्र में उस प्रकार की कोई प्रगति दिखाई नहीं देती।

आगे हम दर्शन की ही विशेष चर्चा करेंगे। इस क्षेत्र में हमारे यहां प्रतिभा की कमी नहीं है, पर वह प्रतिभा दुरुपयोग द्वारा व्यर्थ हो रही है। हमारे प्रतिभाशाली युवक अपने अन्वेषण और चिन्तन का फल अंग्रेजी के माध्यम से प्रस्तुत करते हैं इस आशा में कि (१) उस पर देश के समस्त विद्वानों की दृष्टि पड़ेगी और उन्हें विश्वविद्यालयों में उचित स्थान मिलने में सुविधा होगी; और (२) यदि कहीं विदेशी विद्वानों की प्रशंसा मिल गई तो स्वदेश में और भी अधिक सम्मान एवं सुविधाएँ

मिल सकेंगी। संक्षेप में हमारे अधिकांश विद्वानों का दृष्टिकोण घोर व्यक्तिवादी रहता है और उन्हें देश की विचार-परम्परा को आगे बढ़ाने का कोई खयाल नहीं रहता। अधिक प्रतिभाशालियों को यह भी भय रहता है कि स्वदेशी जनता और विद्वान उनका ठीक मूल्यांकन न कर सकेंगे।

उनकी उक्त आशाएँ और भय निराधार नहीं हैं। किसी भी एक प्रांत में प्रांतीय भाषा के जानकार दार्शनिक विद्वानों की संख्या कम होगी, अतः उस भाषा में लिखनेवाले को समुचित आदर न मिलने की सम्भावना है। वहाँ लेखक का मूल्यांकन एवं आदर करने के लिए साधारण शिक्षित जनता ही सुलभ होगी। प्रान्तीय सरकारों और विश्व-विद्यालयों को इस परिस्थिति पर विचार करना चाहिए।

यह ध्रुव सत्य है कि यदि हमें भारतीय विचार-परम्परा की पुनः स्थापना करके उसे आगे बढ़ाना है तो हमें अनिवार्य रूप से देशी भाषाओं को अपनाना पड़ेगा। **भारतीय भाषा में अनूदित होते ही एक प्रश्न या समस्या भारतीय मालूम पड़ने लगती है और उसका अनुसंधान देश की विचार-परम्परा का अंग जान पड़ने लगता है।**

कुछ लोगों को आशंका है कि देशी भाषाओं को, जिनमें सब प्रकार के साहित्य की बेहद कमी है, आलोचना और चिन्तन का माध्यम बना लेने पर विचारों का धरातल निम्न हो जायगा। उस दशा में हम उन्नत देशों के ही नहीं स्वदेश के भी उच्चतर धरातल से च्युत होजायँगे। यह आशंका निर्मूल नहीं, किन्तु फिर भी हमें इस दिशा में काम तो शुरू करना ही है। और यदि उसमें काफी विद्वान् लोग दिलचस्पी लें तो आरम्भ उतना खराब भी न होगा। दर्शन के क्षेत्र में हम उन पंडितों को भी साथ ले सकते हैं जो प्राचीन समुन्नत दर्शन-साहित्य से सुपरिचित हैं।

हम अपनी समस्या को कुछ स्पष्ट रूप में सामने रक्खें। हम चाहते हैं कि विश्व-दर्शन के प्रश्नों या समस्याओं को भारतीय बाना

पहनाकर हम उन पर स्वतन्त्र भारतीय ढंग से विचार करें। आज हम योरपीय दर्शन द्वारा उठाये हुये प्रश्नों पर वहीं के संदर्भ में विचार करते हैं—हम देखते हैं कि हेगेल या ब्रेडले के विरुद्ध शोपेनहावर अथवा विलियमजेम्स ने क्या कहा, और उसके प्रत्युत्तर में क्या कहा गया। इसके बदले हम उन प्रश्नों और तर्कों को या तो निर्वैयक्तिक रूप में सामने रक्खेंगे, अथवा उन्हें भारतीय दर्शनों की समस्याओं से सम्बन्धित करके उनके प्रति स्वतंत्र प्रतिक्रिया करेंगे।

यहाँ पाठक नोट करें--हम यह नहीं कह रहे हैं कि हमें योरपीय दर्शन की विशिष्ट समस्याओं की उपेक्षा करनी चाहिए। वैसा करना तो हमारे लिये घातक होगा। आज के युग में दार्शनिक चिन्तन का अर्थ यह कभी भी नहीं हो सकता कि हम प्राचीन भारतीय दर्शनों के वाद-विवादों को दुहराते रहें। यह काम तो काशी की पंडित मंडली सदियों से करती आई है—हम देख रहे हैं कि इस कार्य ने भारत में नवीन दर्शन का उदय होने में कोई मदद नहीं की है। हमें योरपीय दर्शन की समस्याओं को लेना ही होगा। योरपीय विज्ञान की भाँति हम योरप के दर्शन की उपेक्षा करने की कल्पना तक नहीं कर सकते। इसका प्रमुख कारण यह है कि योरप के जिस नये जीवन एवं परिवेश ने नई समस्याओं को जन्म दिया है वह जीवन और परिवेश आज चारों ओर से हमें भी आक्रान्त कर रहा है। यह नहीं हो सकता कि हम योरप से वैज्ञानिक यंत्रों, उद्योग-धंधों, तथा प्रजातन्त्र आदि शासन-प्रणालियों को ले लें और उन प्रश्नों को न लें जो इन परिवर्तनों के कारण वहाँ के वातावरण में उठते रहे हैं।

वस्तुतः आज के नये युग में हम नये प्रश्नों के विमर्श में ही रुचि ले सकते हैं। यदि प्राचीन भारतीय दर्शन की कुछ समस्यायें आज पुरानी पड़ गई हैं और आज के विचारकों के लिये आकर्षण खो बैठी हैं तो हमें अनिवार्य रूप में उनकी उपेक्षा करनी पड़ेगी। उदाहरण के लिये आज हमारी दृष्टि में मंगलाचरण, शब्द की नित्यता,

पिठरपाक और पीलुपाक, अन्धकार की स्वतन्त्र द्रव्यता आदि से सम्बद्ध विवाद सर्वथा अर्थहीन हो गये हैं, और आज हम उनके विमर्श में अभिरुचि नहीं ले सकते। इसी प्रकार वेदान्त के अध्यास और मोक्ष की समस्यायें भी आज हमें कम सार्थक जान पड़ती हैं। आज सांख्य के बुद्धि, अहंकार आदि तत्व बहुत हद तक कल्पित जान पड़ते हैं। इसके विपरीत डार्विन का विकास-सिद्धान्त, आइन्स्टाइन का सापेक्षवाद, मनोविज्ञान का "गैस्टाल्ट" सिद्धान्त आदि अधिक महत्वपूर्ण जान पड़ते हैं।

दर्शन के क्षेत्र में हमारे लिये बड़े सौभाग्य एवं गौरव की बात यह है कि हमारे प्राचीन विचारकों ने बहुत-से ऐसे प्रश्न उठाये थे जिन पर आज भी बराबर विमर्श चल रहा है। डा० आत्रेय ने "योगवाशिष्ठ ऐन्ड मॉडर्न थाट" पुस्तक में यह दिखाने का सफल प्रयत्न किया है कि उक्त ग्रन्थ के चिन्तन-उद्गारों और आधुनिकतम विचारों में आश्चर्यजनक साम्य है। "योगवाशिष्ठ" ही नहीं, प्राचीन भारत के किसी भी प्रौढ़ दार्शनिक ग्रन्थ के सम्बन्ध में वैसा दावा किया जा सकता है।

भारतीय दर्शन के पाठक जानते हैं कि यहाँ दर्शनों का विस्तार टीकाओं एवं उपटीकाओं के माध्यम से हुआ। हमारे देश में भाष्यकार और टीकाकार मूल लेखकों से कम अच्छे विचारक नहीं होते थे। बाद में आनेवाले टीकाकार प्रायः दर्शन-विशेष को उच्चतर धरातल पर प्रतिष्ठित कर देते थे। उदाहरण के लिये वात्स्यायन के "न्याय-भाष्य" की अपेक्षा उद्योतकर का "न्यायवार्तिक" प्रौढ़तर ग्रन्थ है। इसी प्रकार दिङ्नाग के मूल ग्रन्थ से धर्मकीर्ति का "प्रमाण-वार्तिक" अधिक प्रौढ़ कृति है। बाद में आने वाले टीकाकार उन सब तर्कों का उत्तर दे देते थे जो मूल ग्रन्थ की रचना के बाद उसके विरुद्ध उठाये जाते थे। हम कह रहे हैं कि प्राचीन भारतीय दर्शन में ऐसे बहुत से प्रश्न उठाये गये थे जिन पर आज भी विचार

हो रहा है। आज हम इन प्रश्नों पर विचार करना प्रारम्भ करके स्वतन्त्र भारतीय दर्शन की नींव डाल सकते हैं। किन्तु अपने इन विमर्शों में हम प्राचीन भारतीय दर्शन की युक्तियों को ही नहीं दुहरायेंगे; इसके विपरीत हमें उन युक्तियों का आकलन भी करना होगा जो वर्तमान योरप के विचारकों द्वारा उपस्थापित की गई हैं। उदाहरण के किये 'कोई सत्य या कथन निरपेक्ष रूप में सच्चा होता है या नहीं' इस प्रश्न पर विचार करते हुये जहाँ हम स्याद्वादी जैन विचारकों की उक्तियों पर विचार करेंगे वहाँ योरप के संगतिवादी ज्ञान-मीमांसकों के विमर्शों पर भी उतना ही ध्यान देंगे। इस प्रकार योरपीय विचारों की उपेक्षा न करते हुए और महत्वपूर्ण भारतीय चिन्तन-पद्धतियों का उपयोग करते हुये हम अपने देश में वर्तमान योरपीय दर्शन से उच्चतर दर्शन अर्थात दार्शनिक-चिन्तन की अवतारणा कर सकते है। कम-से-कम इतना निश्चित है कि इस पद्धति से हम अपने देश में स्वतन्त्र चिन्तन-परम्परा की प्रतिष्ठा कर सकते हैं।

योरपीय दर्शन की किसी भी समस्या पर विचार करते हुऐ हमें प्रायः यह विश्वास नहीं हो पाता कि हम समस्त योरप में उस सम्बन्ध में व्यक्त किये हुए मत-मतान्तरों से सुपरिचित हैं; फलतः हमें कभी यह दावा करने का साहस नहीं होता कि हम उस समस्या पर कोई नई बात सोच या कह रहे हैं। उस सम्बन्ध में हमारे अधिकांश विचार योरपीय स्रोतो से आते हैं और हमारे भाग्य में उनका प्रतिपादन अथवा स्पष्टीकरण मात्र ही रह जाता है। अपने देश में स्वतन्त्र रीति से चिन्तन करते हुऐ ही हम इस दैन्य से मुक्त हो सकेंगे।

युक्तिगत सूक्ष्मता और चिन्तनात्मक गहराई दोनो दृष्टियों से प्राचीन भारत के विचारक आधुनिक योरप के तत्व-चिन्तकों से पीछे नहीं हैं। उन समस्याओं पर जो प्राचीन भारतीय दर्शन तथा आधुनिक योरपीय दर्शन में सामान्य हैं, भारतीय दार्शनिकों के विचार आज भी महत्व रखते हैं। विशेषतः ज्ञान-मीमांसा के क्षेत्र में प्राचीन भारतीय

दर्शन की तीन-चौथाई समस्यायें आज भी ज्वलन्त प्रश्न बनी हुई हैं और उनके सम्बन्ध में भारतीय विचारकों द्वारा दिये गये समाधान उतना ही महत्व रखते है जितना कि वर्तमान योरपीय विचारकों के समाधान-प्रयत्न ।

प्रसिद्ध विचारक डा० सी० डी० ब्राड ने अपनी एक पुस्तक में एक समस्या के सम्बन्ध में विनोदपूर्वक लिखा हैं—

'अनेक संभाव्य वादों या व्याख्याओं के कारण इस समस्या पर लम्बी विवाद-रूप प्रगति की आशा की जा सकती है, यदि वैज्ञानिक और देशभक्त मिल कर सभ्यता और उसके साथ तटस्थ अथवा निरुपयोगी चिन्तन को ही खत्म न कर दें !' नीचे हम भारतीय दर्शन की कुछ ऐसी ही 'बहुव्याख्या सह' समस्याओं का आभास देकर इस निबन्ध को समाप्त करेंगे ।

(१) – प्रमाण का स्वरूप । 'अनुभूति ही प्रमाण है ; वह स्मृति से भिन्न है' २ (प्रभाकर) । यथार्थ, अगृहीत को ग्रहण करने वाला ज्ञान ही प्रमाण है, ३ (भाट्टमत) । अविसंवादी अर्थात व्यवहार मे धोखा न देने वाला ज्ञान ही प्रमाण है । ज्ञान से भिन्न इन्द्रियार्थ-संनिकर्ष आदि प्रमाण नहीं हैं, ४ (धर्मकीर्ति) । प्रमा के कारण अर्थात् सबसे

१—It is this extreme variety of alternative theories which gives a legitimate hope for indefinite progress with the problem under discussion, provided the scientists and the patriots between them do not destroy civilization, and with it all disinterested thinking.(Scientific Thought,p 271.)

२—प्रमाणमनुभूतिः सा स्मृतेरन्या । (प्रकरणपंचिका)

३—यथार्थं ( कारणदोषबाधकज्ञानरहितं वा ) अगृहीतग्राहिज्ञानं प्रमाणम् । [शास्त्रदीपिका, १।१।५]

४—प्रमाणमविसंवादि ज्ञानम्, अर्थक्रियास्थितिरविसंवादनम् । (प्रमाण-वार्तिक, १।३ ) नाज्ञानमिन्द्रियार्थसंनिकर्षादि । ( मनोरथनन्दी )

महत्वपूर्ण साधन को प्रमाण कहते हैं * (न्याय)।

(२) प्रत्यक्ष का स्वरूप—प्रत्यक्ष कल्पना-रहित होता है; यह बात प्रत्यक्ष-सिद्ध है, १ ( दिङ्नाग और धर्मकीर्ति )। [कल्पना का अर्थ है जाति, गुण आदि की योजना, ( न्यायवार्तिक तात्पर्य टीका)।]

इन्द्रियार्थ संनिकर्ष-जन्य ज्ञान प्रत्यक्ष है २। वह प्रत्यक्ष दो प्रकार का है, सविकल्पक और निर्विकल्पक ३।

निर्विकल्पक का अर्थ है कुछ विशेषों से वियुक्त का ग्रहण, न कि सब विशेषों से वियुक्त का ४ (रामानुज)।

समस्त ज्ञान सविकल्पक होता है यह मन्तव्य अनुभव-विरुद्ध है, ५ (पार्थसारथि मिश्र)।

जिस वस्तु का ज्ञान है उसी वस्तु से उत्पन्न ज्ञान को प्रत्यक्ष कहते हैं, ६ (वसुबन्धु)।

(३) अनुमान से वस्तु की उपस्थिति मात्र का बोध होता है, ७

*—विषयान्तरं प्रति करणसाधनं प्रमीयतेऽनेनेति प्रमाणम्। (न्याय-वार्तिक, १।१।३ )

१—प्रत्यक्षं कल्पनाऽपोढं प्रत्यक्षेणैव सिध्यति। (प्रमाणवार्तिक, २।१२३)

२—न्याय भाष्य और वार्तिक।

३—न्यायवार्तिक तात्पर्यटीका। ( १।१।४ )

४—निर्विकल्पकं नाम केनचिद् विशेषेण वियुक्तस्य ग्रहणं, न सर्वविशेषरहितस्य। ( श्रीभाष्य, १।१।१ )

५—केचित्तु सविकल्पमेव सर्वं ज्ञानं न निर्विकल्पकं नाम किंचिदस्तीति मन्यन्ते। तत्तु प्रतीतिविरुद्धम्। ( शास्त्र-दीपिका, १।१।४ )

६—ततोऽर्थाद् विज्ञानं प्रत्यक्षम्। ( न्यायवार्तिक में उद्धृत, १।१।४ )

७—सन्मात्रग्राह्यनुमानं भवति। (बृहती–दे० पूर्व मीमांसा इन् इट्स सोर्सेज़, गंगानाथझाकृत, पृष्ठ ८१ )

(प्रभाकर)। अनुमान का विषय भी विशेषयुक्त होता है, १ (रामानुज)।

(४) प्रत्यक्ष अर्थ का होता है न कि अर्थ-बुद्धि (ज्ञान) का, २ (शबरस्वामी)। एक ही विज्ञान नील-रूप में और नील-बोध के रूप में अनुभूत होता है ३ (विज्ञानवादी)।

(५) सामान्यतत्व—परमार्थतः पदार्थ न एक-दूसरे से समानता रखते हैं, न भिन्नता; उनमें साम्य और वैषम्य की प्रतीति बुद्धि की भ्रान्ति है। समान और भिन्न का व्यवहार बौद्धिक (बुद्धि-कल्पित) अर्थ में हैं, स्वलक्षण (निराले अस्तित्व वाली वस्तुओं) में नहीं, ४ (धर्मकीर्ति)।

सामान्य का अस्तित्व प्रत्यक्ष-सिद्ध है। क्योंकि सारे अनुमान सामान्य पर निर्भर करते हैं, अतः अनुमान प्रमाण भी सामान्य का खण्डन नहीं कर सकता ५ (पार्थसारथि मिश्र)।

यदि सामान्य का अस्तित्व नहीं है तो यह कैसे कहा जा सकता है कि प्रत्यक्ष का विषय स्वलक्षण है और अनुमान का सामान्य ? ६ (व्योमशिवाचार्य)।

---

१—**अनुमानमपि सविशेषविषयमेव। ( श्रीभाष्य, १।१।१ )**

२—**अर्थविषया हि प्रत्यक्षबुद्धिः, न बुद्धिविषया। (झा, वही, पृ० ८०)**

३—**तस्माद् द्विरूपमस्त्येकं यदेवमनुभूयते। ( प्रमाणवार्तिक २।३३७ )**

४—**संसृज्यन्ते न भिद्यन्ते स्वतोऽर्थाः पारमार्थिकाः रूपमेकमनेकञ्च तत्र बुद्धेरुपप्लवः। भेदस्ततोऽपि बौद्धेऽर्थे सामान्यं भेद इत्यपि। ( प्रमाणवार्तिक ३।८६,८७ )**

५—**प्रत्यक्षबलसिद्धस्य सामान्यस्य कुतर्कतः, न शक्योऽपह्नवः कर्त्तुम्। किञ्चानुमानान्यपि सामान्यापेक्षत्वात् सुतरां सामान्यं समर्थयन्ते, न तु बाधितुं शक्नुवन्ति। ( शास्त्रदीपिका, १।१।५ )**

६—**यदि चाऽसत्त्वं सामान्यस्य, कथं स्वलक्षणविषयं प्रत्यक्षं सामान्य-विषयमनुमानमितिस्यात् ( व्योमवती )।**

भेदप्रतीति न होने के कारण गुण द्रव्यात्मक है, स्वतन्त्र पदार्थ नहीं। इसी प्रकार सामान्य, विशेष आदि द्रव्यात्मक हैं। १ (शंकराचार्य)

ऊपर की समस्याएँ उदाहरण-रूप में दी गई हैं। सामान्यतः प्रमाणों, भ्रम, कारणता आदि से सम्बद्ध सारी आलोचनाएँ इसी प्रकार की हैं। उनका भारतीय दर्शन की अपरीक्षित अथवा अल्प-परीक्षित मान्यताओं (जैसे मोक्षवाद) से कोई सम्बन्ध नहीं है। तत्वमीमांसा के क्षेत्र में बौद्ध दर्शन के मन्तव्य बड़े क्रांतिकारी और आधुनिक हैं। जहां वेदांत धार्मिक हेतुओं से प्रपंच को मिथ्या बतलाता है वहाँ धर्मकीर्ति स्वलक्षणों के जगत् को परमार्थ सत् एवं अशेष बौद्धिक विकल्पनाओं को संवृतिसत् घोषित करता है। २

हमारे यहां उत्तरकालीन दर्शन-ग्रन्थों को प्रत्यक्षादि परिच्छेदों में विभक्त करने की प्रथा पाई जाती है। विश्वनाथ की 'कारिकावली', धर्मराजाध्वरीन्द्र की 'वेदान्त-परिभाषा' आदि ऐसे ही ग्रन्थ हैं। इस प्रथा का अनुसरण स्पष्ट चिन्तन के लिये हितकर होगा; वह भारतीय दर्शन के स्वतन्त्र अस्तित्व का भी प्रबल प्रतीक होगा।

१—एतेन कर्मसामान्यविशेषसमवायानां द्रव्यात्मकता व्याख्याता। (ब्रह्मसूत्र भाष्य, २।२।३)

२—अर्थक्रिया समर्थं यत् तदत्र परमार्थसत्, अन्यत् संवृतिसत् प्रोक्तं ते स्वसामान्यलक्षणे। (प्रमाणवार्तिक, २।३)

# सहायक (उद्धृत) ग्रन्थों की सूची

## (१) संस्कृत और हिन्दी


ईशादि दशोपनिषद शांकर भाष्य सहित, वाणीविलास संस्कृत पुस्तकालय

उपदेश साहस्री रामतीर्थ कृत टीका सहित निर्णय सागर प्रेस, १९१४

श्वेताश्वेतरोपनिषद गीता प्रेस, गोरखपुर

ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य रत्नप्रभा, भामती, न्याय निर्णय सहित, निर्णय सागर प्रेस, १९३४।

ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य नव टीका सहित, कलकत्ता संस्कृतसीरीज़, १।

पञ्चपादिका विवरणम्, विजयानगरम्संस्करण।

श्री मद्भगवद्गीता।

नैष्कर्म्य सिद्धि, ज्ञानोत्तम कृत चन्द्रिका सहित, हिरियन्ना द्वारा संपादित बम्बई, १९३५।

वेदान्त परिभाषा, शिखामणि-मणिप्रभा सहित, वेङ्कटेश्वर प्रेस, १९०१।

न्याय दर्शन, वात्स्यायन भाष्य सहित ( चौखम्बा संस्करण )।

न्याय वार्त्तिक ( चौखम्बा संस्करण )।

सांख्य तत्त्व कौमुदी

योगसूत्र, व्यासभाष्य और तत्त्ववैशारदी सहित, पूना, १९१७।

शास्त्रदीपिका सटीक, निर्णय सागर प्रेस, १९१५।

सर्वदर्शनसंग्रह, आनन्दाश्रम संस्करण।

श्रीभाष्य चतुस्सूत्री, श्रुतप्रकाशिका सहित, नि० सा० प्रेस १९१६

मूलमध्यमककारिका, पूसें द्वारा सम्पादित।

प्रमाणवार्त्तिक, मनोरथनन्दी की वृत्ति सहित, राहुल सांकृत्यायन द्वारा संपादित

मनुस्मृति
पदार्थधर्मसंग्रह व्योमवत्यादि सहित ( चौखम्बा संस्करण ) ।
तर्कसंग्रह दीपिका सहित ।
स्याद्वादमञ्जरी, बाम्बे संस्कृत ऐण्ड प्राकृत सीरीज़ ।
बृहदारण्यकोपनिषद शांकर भाष्य, आनंदाश्रम संस्करण ।
सम्बन्धवार्तिक, आनन्दाश्रम संस्करण ।
विवरणप्रमेयसंग्रह, विजयानगरम् संस्करण ।
दर्शनदिग्दर्शन, राहुल सांकृत्यायन कृत ।
तिलककृत गीतारहस्य, हिन्दी अनुवाद, माधवराव सप्रे ।

## ( २ ) अंग्रेज़ी

**Adamson,** The Development of Greek Philosophy (1904)
**Alexaneder, S.** Space, Time and Deity (1920)
**Arnold, Thomas,** The Islamic Faith (1928)
**Baldwin,** Dictionary of Philosopy & Psychology (1918)
**Bergson, H.** Creative Evolution (Macmillon, 1928)
Introduction to Metaphysics (1913)
**Besant, Annie,** Four Great Religions (1906)
**Boer,** History of Philosophy in Islam (1933)
**Bosanquet, B.** Logic Vols I & II (Second Edn.)
**Bradley, F. H.** Appearance & Reality (1930)
Essays on truth and Reality (1914)
**Broad, C. D.** Scientific Thught (1923)
**Burnet** Greek Philosophy (1920)
**Caird E.** Hegel (Blackwood, 1903)
**Chatterji, S. C.** The Nyaya Theory of Knowledge (Calcutta, 1939)

Cattel, R. B. Psychology and the Religious Quest (1938)

Das Gupta, S. N. A History of Indian Philosophy Vol. I. (1922) Vol. II (1932)
Indian Idealism (Cambridge, 1933)

Deussen, P. The system of Vedanta (Chicago, 1912)

Dutt, N. K. The Vedanta (Calcutta, 1931)

Ewing, A. C. Idealism: A Critical Survey (London, 1934)
A Short Commentary on Kant's Critique of Pure Reason (Mathuen, 1938)

Falckenberg, History of Modern Philosophy (3rd Edn.)

Fung Yu-Lan A History of Chinese Philosophy (Allen & Unwin, 1937)

Hiriyanna, M. Outlines of Indian Philosophy (Londan, 1932)

Hoffding A History of Modern Philosophy (1920)

Hughes, E. R. Chinese Philosophy in Classical Times (Everyman, 1937)

Huxley, A. Ends and Means (1940)

James, W. Pragmatism (1907)

Joseph Introduction to Logic (Second Edn. 1916)

Keith, A. B Buddhist Philosophy (Oxford, 1923)
Indian Logic and Atomism (1921)

**Lin Yutang** The Wisdom of China (1948)

**Mc Govern** An Introduction to Mahayana Buddhism (1932)

**Mc Dougall** An Outline of Psychology (1923)

**Mc Taggart** Studies in Hegelian Cosmology (1918)

**Morgan, L.** Emergent Evolution (1923)

**Morris** Idealislic Logic (1933)

**Mukerji, A. C.** The Nature of Self (Allahabad, 1938)

**Paulsen** Introduction to Metaphysics (1930)

**Perry, R.B.** The Present Conflict of Ideals. ( Longmans, Green & Co. 1918 )

**Pringle Pattison** Man's· Place in the Cosmos and Other Essays ( London, 1902 )
The Idea of God ( 1930 )

**Radhakrishnan** An Idealist View of Life ( Allen and Unwin, 1929 )
East and West in Religion (1933)

**Rand** Modern Classical Philosophers

**Sidwick, H.** History of Ethics (1931)

**Smith, N. K.** Commentary to the Critique of Pure Reason ( Macmillan, 1923 )

**Seal, B. N.** Positive Sciences of· the Ancient Hindus

**Sogen, Y.** Systems of Buddhist Thought.

**Stalin, J.** Dialectical and Historical Materialism ( Moscow, 1942 )

**Stcherbatsky.** Buddhist Logic Vol. I. ( Leningrad, 1932 )
The Conception of Budhist Nirvana ( 1927 )

Suzuki D. T. Outlines of Mahayana Buddhism (London, 1907).

Sweitzer, Albert Indian Thought and Its Development

Vidyabhushan, S. C. History of Indian Logic.

Wallace, W. Logic of Hegel (1892).

Weber and Perry History of Philosophy. (1925)

Whitehead, A. N. Science and the Modern World (Pelican, 1938).

Windelband A History of Philosophy (London, 1900).

Wundt Ethics.

China (United Nations Series, University of California Press, 1946).

Encyclopaedia Britannica (14th Edn.)

Textbook of Marxist Philosophy (Kitab Mahal, 1944).

Twentieth Century Philosophy (Philosophical Library, New York, 1943)

English Philosophers from Bacon to Mill—

Berkeley's A Treatise Concerning the Principles of Human Knowledge (Modern Library, 1937).

# अनुक्रमणिका

**सूचना:**—प्रायः महत्त्वपूर्ण पृष्ठ-संकेतों का ही समावेश किया गया है।